'ये छोटी बस्ती में कुछ क्षण
भर गये आज जीवन-स्पन्दन
प्रिय लगता जन-गण सम्मेलन।'

कवि नवल प्रकाश से सम्भवतः बौद्धिकता का आशय लेता है। यदि जीवन-स्पन्दन भरने वाले इन ग्रामीणों में नवल प्रकाश भर जाता तो अगाध विश्वास के साथ पर्व-नहान की यह उल्लासमयी धूम कहाँ दीख पड़ती? वे तो, जैसा कि कवि कहता है, आज नित्य-कर्म-बन्धन से छूटकर अपने को सचमुच मुक्त अनुभव कर रहे हैं। नहान के द्वारा पुण्यार्जन करने के विश्वास पर कवि व्यंग भी करता है। इस प्रकार केवल वस्तु-वर्णन से कवि को सन्तोष नहीं है, वह सुधारक की भाँति टीका-टिप्पणी भी करता जाता है।

ग्राम में 'सन्ध्या के बाद' के विभिन्न दृश्य हमें सचमुच ग्रामों में ले जाते हैं। जिस प्रकार नगर-जीवन में असत्य, अनाचार, छल, कपट की हाट लगी रहती है, उसी प्रकार देहातों में भी मानव-मन की यही दुर्बलता दृष्टिगोचर होती है। कवि का यह सत्य कथन है कि दरिद्रता पापों की जननी है विशेषकर इस अर्थ प्रधान युग में। 'दिवास्वप्न' में कवि मनोहर सतत द्रुमों की छाया में विहग-कीटों के सौ-सौ स्वरों के बीच छिप कर बस जाना चाहता है :

'वहीं कहीं, जी करता, मैं जाकर छिप जाऊँ;
मानव-जग के क्रन्दन से छुटकारा पाऊँ!
प्रकृति-नीड़ में व्योम खगों के गाने गाऊँ,
अपने चिर स्नेहातुर उरकी व्यथा भुलाऊँ।'

'प्रसाद' ने भी 'ले चल मुझे भुलावा देकर मेरे नाविक धीरे-धीरे' में इसी भावना की उद्‌भावना की है। वन-सरोवर के विभिन्न दृश्यों का सूक्ष्म वर्णन इस कविता में पाया जाता है। रामनरेश त्रिपाठी के 'पथिक' की कामना भी दिवास्वप्न में लहरा रही है। 'ग्रामश्री' का प्रकृति-वर्णन लुभावना है, कवि के सूक्ष्म निरीक्षण का परिचायक है :

पीले-मीठे अमरूदों में
अब लाल चित्तियां पड़ी,
पक गये सुनहले मधुर बेर,
आंवली से तरु की डाल जड़ी,
लहलह पालक महमह धनिया,
लौकी औ सेम-फली फैली
मखमली टमाटर हुए लाल,
मिरचों की बड़ी हरी थैली।'

यह दृश्य शीत-काल का है, इसके पूर्व कवि ने वसन्त के फलों की संख्या-

गणना की है। यों खण्ड-खण्ड रूप में ग्राम-श्री वर्णन किया गया है। ऋतु-क्रम से यदि वर्णन किया जाता तो कविता का सम्मिलित प्रभाव अधिक आकर्षक होता। धान्य, फल और पक्षियों के दृश्य 'ग्राम-श्री' की विशेषता हैं। ग्राम के प्राकृतिक दृश्यों के अतिरिक्त कवि ने स्वतन्त्र रूप से भी सामान्य प्रकृति-चित्र अंकित किये हैं जिनमें शुद्ध प्रकृति-वर्णन तो नहीं है, पर दृश्यखण्ड-चित्रण के साथ कवि ने अपने चिन्तन का तत्व भी उसमें सम्मिलित कर दिया है। उदाहरणार्थ 'स्वीट पी के प्रति' कवि के निम्न उद्गार, उसकी अन्तर्भावना से रंजित हैं :

'तुम वधुओं-सी अयि! सलज्ज सुकुमार!
शयन-कक्ष, दर्शन गृह की शृंगार!
उपवन के यत्नों से पोषित,
पुष्प-पात्र में शोभित, रक्षित
कुम्हलाती जाती हो तुम निज शोभा ही के भार
कुल वधुओं-सी अयि! सलज्ज सुकुमार!'

सौन्दर्य-कला में भी कवि फलाक्स, वरवीना, डियांथस, पैंजी, पॉपी, सालस, ब्ल्यूबेटम आदि विदेशी पुष्पों की क्यारी में फूलों के नाम मात्र गिनाकर आत्मचिन्तन की अवस्था में पहुँच जाता है। हम यह नहीं समझ सके कि 'ग्राम्या' में जहाँ भारतीय ग्राम-जीवन को प्रस्तुत करने का संकल्प किया गया है, विदेशी फूलों के वर्णन में किस सौन्दर्य-कला का उद्घाटन हुआ है? उनका क्या प्रयोजन है? अनेक नागरिक भी इन फूलों के नाम और गुणों से अपरिचित हैं, उनकी विशेषता ढूँढ़ने के लिए उन्हें विशिष्ट कोषों को देखने की आवश्यकता है। सम्भवतः व्यापक मनुष्यत्व की शिक्षा देने के लिए कवि ने हमारे ग्रामों में इन फूलों के उद्यानों की आवश्यकता अनुभव की हो। उस समय कवि को राष्ट्रीयता का विकास विश्वात्मा के एकीकरण में, सम्भव है, बाधक प्रतीत होता हो। परन्तु आज 'उत्तरा' तक पहुँच कर कवि दूसरे रूप में सोचने लगा है। वह कहता है : "देश प्रेम अन्तर्राष्ट्रीयता या विश्व-प्रेम का विरोधी न होकर उसका पूरक है।" विभिन्न देशों को, अपने मौलिक व्यक्तित्व की रक्षा का, कवि उपदेश देता है। यदि सौन्दर्य-कला में भारतीय फूलों की नामावली ही गिना दी गई होती, तो हमारी आँखें उन्हें देखने-परखने के लिए कम-से-कम उत्सुक तो हो ही जातीं। इस तरह हमारा राष्ट्र-प्रेम अप्रत्यक्ष रीति से कवि जाग्रत् कर सकता। कवि का वर्तमान दृष्टिकोण हमें अधिक स्वस्थ और प्रकृत प्रतीत होता है। आत्मोन्नति के अभाव में परोन्नति सचमुच सम्भव नहीं।

गंगा-धारा का सान्ध्य तट-रेखा-चित्र अपने में पूर्ण है। 'खिड़की से' में कवि निशा के प्रथम पहर में—पूनों की उजाली में—प्रकृति के भिन्न-भिन्न दृश्य देख रहा है, कहीं क्षितिज तक आम्रवन सोया हुआ है, आकाश में ग्रह-नक्षत्र और तारक लोक की शोभा मुग्ध कर रही है। ऐसे स्निग्ध वातावरण में कवि अनुभव करता है :

'आज असुन्दरता, कुरूपता भव से ओझल,
सब कुछ सुन्दर-ही-सुन्दर, उज्ज्वल-ही-उज्ज्वल।'

'ग्राम्या' में ग्राम-दृश्यों के अतिरिक्त ग्राम्यावस्था पर कवि के सहानुभूतिपूर्ण चिन्तन के रूप भी मिलते हैं। कभी कवि ग्रामवासियों के अज्ञान पर क्षुब्ध होता है, कभी उनके गर्हित पशुतुल्य जीवन से उसे व्यथा होती है। साम्यवादी कवियों की तरह वह भी उनके भूखे उदर और नग्न तन एवं अकाल वृद्धत्व का उल्लेख करता है :

'जहाँ दैन्य जर्जर असंख्य जन, पशु जघन्य क्षण करते यापन
कीड़ों से रेंगते मनुज-शिशु, जहाँ अकाल वृद्ध है यौवन।'

यद्यपि ग्राम जनता की जीवित कर्म-कथा-पृष्ठ तथा रूढ़ि का घर बना हुआ है तो भी कवि कहता है : "उसमें सभ्यताओं का युग-युग का इतिहास संचित है। मनुपत्व के मूलतत्व उसमें ही अन्तर्हित हैं और भावी संस्कृति के उपादान भी वहीं भरे हुए हैं।" 'ग्राम' शीर्षक कविता में कवि ग्रामवासियों को अज्ञान के कारण मूल संस्कृति के रक्षक मानता है, इस दृष्टि से ग्रामवासी आर्य संस्कृति की परम्परा को अक्षुण्ण बनाये हुए हैं। फिर भी कवि ने उसके अविज्ञातम के लिए उन पर सहानुभूति की छाया कई प्रसंगों पर नहीं डाली है। 'ग्रामचित्र' शीर्षक कविता में "अन्न-वस्त्र-पीड़ित असभ्य, निर्बुद्धि" ग्रामवासियों को लक्ष्य कर कवि कहता है :

'यह तो मानव-लोक नहीं रे, यह है नरक अपरिचित
यह भारत की ग्राम-सभ्यता संस्कृति से निर्वासित।'

'वे आँखें' जमींदार और किसान के हिंसापूर्ण संघर्ष की करुण कहानी कहती हैं। 'दवा-दर्पण' के बिना किसान की गृहिणी का महाप्रयाण गृह की क्या दशा कर देता है? कोतवाल द्वारा विधवा बहू की लाज लुटने पर कुँए में डूब कर उसकी आत्महत्या का दृश्य आदि कवि की सजल सहानुभूति से सप्राण हैं। ऊपर कहा गया है, कवि ने ग्रामीण को उसकी अत्यन्त दयनीय अवस्था और आधुनिक सभ्यता से कोसों दूर देखकर नरक का कीड़ा कहा है।

'ग्राम-देवता' में उसके अपरिवर्तनशील-रूढ़िवादी स्वभाव के प्रति झुँझलाहट व्यक्त करते हुए कवि कहता है कि वह दिन दूर नहीं है जब समस्त विश्व मानवता की एक मात्र संस्कृति को स्वीकार करेगा और नव मानव-संस्कृति में जाति-वर्ग का क्षय हो जावेगा। मानवता देश-काल के आश्रित नहीं रहेगी। अब मानवीय चेतना नव संस्कृति के वसनों से विभूषित होगी, भूतकालीन सारी रीति-नीतियाँ जन-संघर्षण में ध्वंस और लीन हो जायँगी और मानव-आत्मा बन्धन से मुक्त हो जायेगी।[१] कवि बुद्धिवादी होते हुए भी आस्तिकता-से रहित नहीं हो गया है। उसकी वर्तमान

१. सांस्कृतिक विकास-पथ पर, गाँधीवादी होते हुए भी, कवि भौतिक-विज्ञान को जीवन विकास के लिए आवश्यक समझता है।

काव्य-साधना पूर्वकथन के अनुसार निम्न दो पंक्तियों में स्पष्ट हो जाती है। वह जग के स्रष्टा से विनय करता है :

'उपचेतन मन पर विजय पा सके चेतन मन।
मानवको दो वह शक्ति पूर्ण जग के कारण ॥'

कवि जाति-विद्वेष, वर्गगत रक्तिम समर का अन्त चाहता है और सब मनुष्यों को संस्कारी, स्नेही, सहृदय बनाना चाहता है जिससे सब राष्ट्र मिलकर एक हो जायँ और मानव-मानव में भेद न रह जाय। यही 'ग्राम्या' की रचनाओं में व्यक्त कवि-चिन्तन का सार-तत्व, विरोध-पूर्ण उक्तियों के विद्यमान होते हुए भी जान पड़ता है। कवि भूल-भटक कर, भौतिकता की चकाचौंध से ऊबकर पुनः अपनी आत्मा के प्रकाश की खोज में अन्तर्मुख हो जाता है।

'ग्राम्या' में हमने कुछ रचनाओं को विषय की दृष्टि से विविध की श्रेणी में रखा है। उनमें भारत माता, चरखा गीत, महात्मा जी के प्रति, राष्ट्र-गान, कला के प्रति, स्त्री, आधुनिका, नारी, १९४०, संस्कृति का प्रश्न, बापू, स्वप्न और सत्य, उद्‌बोधन, नव इन्द्रिय, वाणी आदि प्रमुख हैं :

'ललकार रहा जग को भौतिक-विज्ञान आज,
मानव को निर्मित करना होगा नव-समाज,
विद्युत् औ बाष्प करेंगे जन-निर्माण काज,
सामूहिक मंगल हो समान : समदृष्टि राम !'

परन्तु 'ग्राम्या' ही में 'बापू' शीर्षक रचना में कवि को भौतिक-विज्ञान के साधनों में विश्वास नहीं। वह कहता है :

'सेवक हैं विद्युत्, बाष्प, शक्ति, धन, बल नितान्त,
फिर क्यों जग में उत्पीड़न, जीवन यों अशान्त ?'

इस कविता में कवि नवसमाज की निर्मिति के लिए भावों का नवोन्मेष चाहता है तभी मानव-उर में मानवता का प्रवेश सम्भव मानता है। अहिंसा के सम्बन्ध में कवि महात्मा जी से सहमत नहीं प्रतीत होता :

'बन्धन बन रही अहिंसा आज जनों के लिए !
वह मनुजोचित निश्चित कब (?) जब जन हो विकसित।'

'भारत माता' में 'सच्चा भारत ग्राम में बसता है,' उक्ति के अनुरूप भावना व्यक्त की गयी है। उसके अपने घर में ही प्रवासिनी बनने का दैन्यरूप कवि को विकल बना रहा है :

'तीस कोटि संतान नग्न तन, अर्धक्षुधित, शोषित निरस्त्र जन
मूढ़-असभ्य, अशिक्षित, निर्धन, नतमस्तक तरुतल निवासिनी।
भारत-माता ग्रामवासिनी।'

'राष्ट्र-गान' में कोटि-कोटि श्रमजीवी-सुतों का नमन है, जो शत-शत कण्ठों से जन-युग का स्वागत कर रहे हैं। अहिंसा-अस्त्र को जन का मनुजोचित साधन मानते हुए भी रक्त-विजय-ध्वज को भी स्मरण किया गया है। राष्ट्र के प्राकृतिक श्रीवैभव के प्रति उल्लास कवि के प्रायः सभी राष्ट्र-गानों में मिलता है। 'पतझड़' में मन के पुराने संस्कार-रूपी पीले पत्तों को झरने का आग्रह किया है। 'उद्बोधन' में भी कवि ने वही पुराना राग अलापा है। रूढ़ि, रीति, आचारों के प्रति प्राचीन संस्कृतियों के जड़ बन्धनों के प्रति—तीव्र अनास्था प्रकट की है और मानववाद का स्वर झंकृत किया।

संक्षेप में 'ग्राम्या' की प्रायः सभी रचनाएँ प्रचारात्मक हैं। इसीलिए उनमें पुनरुक्तियों की भरमार है। स्थल-स्थल पर भारतीय प्राचीन सभी प्रकार की पुरातनता के प्रति उनमें घोर असन्तोष व्यक्त है। कवि वर्ण-भेद, जाति-भेद को दूर कर नव-समाज की रचना करना चाहता है। इसके लिए उसके सामने दो मार्ग हैं। एक मार्क्स का, जो बाहरी संघर्ष के द्वारा समाज की वर्तमान स्थिति को एकदम पलट देने का हामी है और दूसरा गाँधी का, जो व्यक्ति के भीतरी परिवर्तन द्वारा समाज का नया निर्माण चाहता है। कवि कभी भौतिकतावादी-मार्क्सवाद की ओर झुकता है और कभी गाँधीवादी-आध्यात्मिकता की ओर। 'ग्राम्या' की अवस्था तक कवि का मन डाँवाडोल ही रहा है। भीतरी और बाहरी संघर्ष में ही उलझा रहा है। कवि पर प्रगतिवादियों ने अस्थिरता का दोषारोपण किया, तब कवि ने 'उत्तरा' की भूमिका में अपना यह विश्वास प्रकट किया कि लोक-संगठन तथा मनःसंगठन एक दूसरे के पूरक हैं, क्योंकि वे एक ही युग-चेतना के बाहरी तथा भीतरी रूप हैं और इस तरह अपनी बाह्य से आभ्यन्तर की कवि-भूमि की ओर लौटने का समर्थन किया। हम पंत के इस कथन को सचमुच विद्याविनयी के उद्गार नहीं मानते, जब वे लिखते हैं कि "मुझे अपनी किसी भी कृति से सन्तोष नहीं है। इसका कारण शायद मेरी बाहरी-भीतरी परिस्थितियों के बीच का असामंजस्य है।"

'ग्राम्या' की रचनाओं में, 'पल्लव' के काव्य-सौन्दर्य का आस्वाद लेने के बाद, बहुत कम नूतन रस रह जाता है। कवि स्वयं स्वीकार करता है कि ग्राम्य-जीवन के साथ एक रस होकर ये कविताएँ नहीं लिखी गईं। "इनमें पाठकों को ग्रामीणों के प्रति केवल बौद्धिक सहानुभूति ही (?) मिल सकती है।" बौद्धिक सहानुभूति से हृदय कब भीग सकता है?

पंत की प्रतिभा प्रकृति के रम्य-प्रांगण में अठखेलियाँ करती हुई दृश्य-जगत् के नाना रूपों और अगोचर व्यापारों को उद्घाटित करती है। कवि ने प्रकृति के सूक्ष्म स्पन्दनों की धड़कन सुनी है, किन्तु वह योरप के कलावाद से अछूता न रह सका। पूर्व-पश्चिम की सौन्दर्य-धारा सम्मिश्रित होकर तथा छायावाद और अध्यात्म चिन्तन के मोह ने जो झलमल झलमल छाया-प्रकाश का सम्भ्रम उसकी इधर की कृतियों में पैदा किया है, उसकी झाँकी प्रस्तुत लेख में करिये।

बायरन ने एक स्थल पर लिखा है कि "मैं मनुष्य से कम प्यार नहीं करता, पर प्रकृति से अधिक प्यार करता हूँ !" (I love not man the less, but Nature more)। ठीक वही बात हम सुमित्रानन्दन पंत की कविता पढ़कर कह सकते हैं। उनका प्रथम विषय है प्रकृति, गौण विषय है मानव। मानव में भी जो प्रकृति अविकृत है उधर ही उनकी संस्कृत आँखें जाती हैं। जो विकृत हैं उनकी ओर से यह सौन्दर्यवादी आत्मलक्षी कवि जैसे नयन मूँद लेता था।

पंत जी की आरम्भिक रचनाओं का परिचय एक जगह यों पढ़ने में आया : "सन् १९१५ में इन्होंने 'हार' नाम का एक उपन्यास रचा था। उस समय में ये विधिपूर्वक हिन्दी-कविता रचने लगे थे। १९२१ में इनके कुछ पद्यों का संग्रह 'उच्छ्वास' नाम से प्रकाशित हुआ था। १९२६ में एक दूसरा संग्रह 'पल्लव' नाम से प्रकाशित हुआ" (कविता-कौमुदी भाग २। पृष्ठ ६१६)। यों १९२१ से १९५१ तक की तीन दशकों की साहित्य-साधना अपने आप में एक विकास-रेखा व्यंजित करती है। सूक्ष्म कल्पना वाले, सहृदय, संवेदनशील कवि के विषय में तो यह विकास और भी स्पष्ट होना चाहिये।

परन्तु कवि केवल कवि ही नहीं, सामाजिक व्यक्ति भी होता है। प्रकृति के प्रति जीवन और जगत् की मान्यताएँ भी, उसके व्यक्तिगत वय-विकास के साथ-साथ बदलती जाती हैं। यों कवि के कल्पनालोक पर जैसे प्रकृति सीधा भाव-गत प्रभाव डालती है, वैसे ही प्रकृति और मानव के सम्बन्धों के विषय में कवि की धारणाओं का बौद्धिक प्रभाव भी उस कल्पना-जगत् में पड़ता है। कवि स्वयं ज्यों-ज्यों मानसिक रूप में प्रगति करता है त्यों-त्यों द्वन्द्वात्मक रूप से प्रकृति के रंगों का और स्वरों का आशय भी उसके लिए परिवर्तित होता जाता है। यदि यह परिवर्तन सही दिशा में हो तो उत्तरोत्तर कवि की कविता सफल और अधिक प्राकृतिक, शक्तिवती होती है; यदि कवि किसी विवर्त में, वैचारिक भँवर में पड़ जाय तो उसकी रचनाओं के जड़-मूल असिंचित रह कर, पतझर का-सा दृश्य दिखाई देने लगता है। पंत का काव्य-प्ररोह अपने अंकुर-रूप में तो वर्ड्सवर्थ के समान था :

'There was joy in the mountains
There was joy in the fountains'

या कीट्स के :

'I gaze, I gaze
with soft amaze'

समान ही पंत जी प्रकृति के मुग्धारूप पर बालक की भाँति रीझते थे।

'पावस ऋतु थी पर्वत प्रदेश
पल पल परिवर्तित प्रकृति वेश
मेखलाकार पर्वत अपार,
अपने सहस्र दृग सुमन फाड़,
अवलोक रहा है बार बार
नीचे जल में निज महाकार,
जिसके चरणों में पड़ा ताल
दर्पण सा फैला है विशाल
वह सरला उस गिरि को कहती थी बादल घर'

(उच्छ्वास)

परन्तु धीरे-धीरे यह काव्य-तरु मंजरित हुआ। अपने वसंत में उसने 'ग्राम्या', 'युगवाणी' लिखी। अब उनकी परिपक्वावस्था में, जो एक प्रकार से शिशिर भी है, वे 'स्वर्ण धूलि' 'स्वर्ण किरण' लिखते हैं। उनकी रचनाओं को विकास-क्रम से देखना अधिक अच्छा होगा।

## 'पल्लव'

स्वयं पंत जी ने 'मेरा रचना-काल' लेख में प्रकृति के प्रति उनके मुग्ध कुतूहल की स्वीकृति दी है। उन्हीं के शब्दों में—१,२,३,

१, मेरे कवि-जीवन के विकास-क्रम को समझने के लिए पहले आप मेरे साथ हिमालय की प्यारी तलहटी में चलिये। आपने अल्मोड़े का नाम सुना होगा। वहाँ से बत्तीस मील और उत्तर की ओर चलने पर आप मेरी जन्म-भूमि कौसानी में पहुँच गये। वह जैसे प्रकृति का रम्य शृंगार-गृह है, जहाँ कूर्माचल की पर्वत-श्री एकान्त में बैठ कर अपना पल-पल परिवर्तित साज सँवारती है। आज से चालीस साल पहले की बात कहता हूँ। तब मैं छोटा-सा चंचल भावुक किशोर था। मेरा काव्य-कण्ठ अभी तक फूटा नहीं था। पर प्रकृति मुझ मातृहीन बालक को कवि-जीवन के लिए मेरे बिना जाने ही जैसे तैयार करने लगी थी। मेरे हृदय में वह अपनी मीठी, स्वप्नों से भरी हुई चुप्पी अंकित कर चुकी थी, जो पीछे मेरे भीतर अस्फुट तुतले स्वरों में बज उठी। पहाड़ी पेड़ों का क्षितिज न जाने कितने ही गहरे-हल्के रंगों के फूलों और कोंपलों में मर्मर कर मेरे भीतर अपनी सुन्दरता की रंगीन सुगन्धित तहें जमा चुका था। 'मधुबाला की मृदुबोली सी' अपनी उस हृदय की गुञ्जार को मैंने अपने 'वीणा' नामक संग्रह में 'यह तो तुतली बोली में है एक बालिका का उपहार!' कहा है। पर्वत-प्रदेश के निर्मल चंचल सौन्दर्य ने मेरे जीवन के चारो ओर अपने नीरव सौन्दर्य का जाल बुनना शुरू कर दिया था। मेरे मन के भीतर बर्फ की ऊँची चमकीली चोटियाँ रहस्य-भरे शिखरों की तरह उठने लगी थीं, जिन पर खड़ा हुआ नीला आकाश रेशमी चँदोवे की तरह आँखों के सामने

फहराया करता था। कितने ही इन्द्रधनुष मेरे कल्पना के पट पर रंगीन रेखाएँ खींच चुके थे, बिजलियाँ बचपन की आँखों को चकाचौंध कर चुकी थीं, फेनों के झरने मेरे मन को फुसलाकर अपने साथ गाने के लिए बहा ले जाते और सर्वोपरि हिमालय का आकाश-चुम्बी सौन्दर्य मेरे हृदय पर एक महान् सन्देश की तरह, एक स्वर्गोन्मुखी आदर्श की तरह तथा एक विराट् व्यापक आनन्द, सौन्दर्य तथा तपःपूत पवित्रता की तरह प्रतिष्ठित हो चुका था। मैं छुटपन से जनभीरु और शरमीला था। उधर हिम-प्रदेश की प्राकृतिक सुन्दरता मुझ पर अपना जादू चला चुकी थी, इधर घर में मुझे 'मेघदूत', 'शकुन्तला' और 'सरस्वती' मासिक पत्रिका में प्रकाशित रचनाओं का मधुर पाठ सुनने को मिलता था, जो मेरे मन में भरे हुए अवाक् सौन्दर्य को जैसे वाणी की झंकारों में झनझना उठने के लिए अज्ञात रूप से प्रेरणा देता था।"

२. सन् १९१८ से २० तक की अधिकांश रचनाएँ मेरे 'वीणा' नामक काव्य-संग्रह में छपी हैं। वीणा-काल में मैंने प्रकृति की छोटी-मोटी वस्तुओं को अपनी कल्पना की तूली से रँगकर काव्य की सामग्री इकट्ठा की है। फूल-पत्ते और चिड़ियाँ, बादल, इन्द्र-धनुष, ओस-तारे, नदी-झरने, उषा-सन्ध्या, कलरव, मर्मर और टलमल जैसे गुड़ियों और खिलौनों की तरह मेरी बाल-कल्पना की पिटारी को सजाये हुये हैं;

'छोड़ द्रुमों की मृदु छाया,
तोड़ प्रकृति से भी माया,
बाले, तेरे बाल-जाल में कैसे उलझा दूँ लोचन ?'

—इत्यादि सरल भावनाओं को बखेरती हुई मेरी काव्य-कल्पना जैसे अपनी समवयस्का बाल-प्रकृति के गले में बाहें डाले प्राकृतिक सौन्दर्य के छायापथ में विहार कर रही है :

'उस फैली हरियाली में
कौन अकेली खेल रही माँ !
सजा हृदय की थाली में
क्रीड़ा कौतूहल कोमलता
मोद मधुरिमा हास-विलास
लीला विस्मय अस्फुटता भय
स्नेह पुलक सुख सरल हुलास !'

इन पंक्तियों में चित्रित प्रकृति का रूप ही तब मेरे हृदय को लुभाता रहा है। उस समय का मेरा सौन्दर्य-ज्ञान उन ओसों के हँसमुख वन-सा था जिस पर स्वच्छ निर्मल स्वप्नों से भरी चाँदनी चुपचाप सोयी हुई हो। उस शीतल वन में जैसे अभी प्रभात की सुनहली ज्वाला नहीं प्रवेश कर पायी थी। स्निग्ध सुन्दर मधुर प्रकृति की गोद माँ की तरह मेरे किशोर जीवन का पालन एवं परिचालन करती थी। 'वीणा' के कई प्रगीत माँ को सम्बोधन करके लिखे गये हैं :

'माँ मेरे जीवन की हार
तेरा उज्वल हृदय हार हो अश्रुकणों का यह उपहार'

आदि 'वीणा'-काल की रचनाओं में प्रकृति प्रेम के अलावा मेरे भीतर एक उज्वल आदर्श की भावना भी जाग्रत हो चुकी थी। 'वीणा' के कई प्रगीतों में मैंने अपने मन के इन्हीं उच्छ्वासों एवं उद्गारों को भर कर स्वर-साधना की है।

'वीणा' में प्रकाशित 'प्रथम रश्मि का आना रंगिणि' नामक कविता ने काव्य-साधना की दृष्टि से नवीन प्रभात की किरण की तरह प्रवेश कर मेरे भीतर 'पल्लव'-काल के काव्य-जीवन का समारम्भ कर दिया था। १९१९ की जुलाई में मैं कालेज पढ़ने के लिए प्रयाग आया, तब से करीब दस साल तक प्रयाग ही में रहा। यहाँ मेरा काव्य-सम्बन्धी ज्ञान धीरे-धीरे व्यापक होने लगा। शेली, कीट्स, टेनिसन आदि अंग्रेजी कवियों से मैंने बहुत कुछ सीखा। मेरे मन में शब्द-चयन और ध्वनि-सौन्दर्य का बोध पैदा हुआ। 'पल्लव'-काल की प्रमुख रचनाओं का प्रारम्भ इसके बाद ही होता है। प्रकृति-सौन्दर्य और प्रकृति-प्रेम की अभिव्यंजना 'पल्लव' में अधिक प्रांजल एवं परिपक्व रूप में हुई है। 'वीणा' की रहस्य-प्रिय बालिका अधिक मांसल, सुरुचि, सुरंगपूर्ण बनकर प्रायः मुग्धा युवती का हृदय पाकर जीवन के प्रति अधिक संवेदनशील बन गयी है। 'सोने का गान,' 'निर्झर गान,' 'मधुकरी,' 'निर्झरी,' 'विश्व-वेणु,' 'बीचि-विलास' आदि रचनाओं में वह प्रकृति के रंग-जगत् में अभिनय करती-सी दिखायी देती है। अब उसे तुहिन-वन में छिपी स्वर्ण-ज्वाल का आभास मिलने लगा है, उषा की मुसकान कनक-मदिर लगने लगी है। वह अब इस रहस्य को नहीं छिपाना चाहती कि उसके हृदय में कोमल बाण लग गया है।: निर्झरी का अंचल अब आँसुओं से गीला जान पड़ता है, उसकी कल-कल ध्वनि उसे मूक व्यथा का मुखर भुलाव प्रतीत होती है। वह मधुकरी के साथ फूलों के कटोरों से मधुपान करने को व्याकुल है। सरोवर की चंचल लहरें उससे आँख-मिचौनी खेलकर उसके आकुल हृदय को दिव्य-प्रेरणा से आश्वासन देने लगी हैं। वह उससे कहती है :

'मुग्धा की-सी मृदु मुस्कान,
खिलते ही लज्जा से म्लान,
स्वर्गिक सुख की-सी आभास
अतिशयता में अचिर महान
दिव्य भूति-सी आ तुम पास
कर जाती हो क्षणिक विलास
आकुल उर को दे आश्वास!'

'पल्लव' की यह रचना देखिये :

'मेरा पावस ऋतु-सा जीवन
मानस-सा उमड़ा अपार मन;

गहरे, धुँधले, धुले साँवले
मेघों से मेरे भरे नयन।

इंद्र धनुष-सा आशा का सेतु
अनिल में अटका कभी अछोर,
कभी कुहरे-सी धूमिल घोर,
दीखती भावी चारों ओर!

तड़ित-सा सुमुखि! तुम्हारा ध्यान प्रभा के पलक मार उर चीर
गूढ़ गर्जन कर जब गंभीर मुझे करता है अधिक अधीर

जुगनुओं से उड़ मेरे प्राण
खोजते हैं तब तुम्हें निदान!' (आँसू)

इस कविता में सहसा तुलसी के 'घन घमंड गरजत अति घोरा। प्रियाहीन डरपत मन मोरा', विद्यापति के 'ई माह भादर भरा बादर, सून मंदिर मोर' की याद हो आती है। मीरा की 'झुकि आई री बदरिया सावण की' जैसी गीत पंक्तियों की अनुगूँज जैसे रवीन्द्र के वर्षा मंगल के साथ तदाकार हो उठती हैं: 'गगने गरजे मेघ, घन बरशा। कूले एका बशे आछि नाहि भरोसा' (रवीन्द्रनाथ)। रवीन्द्र ने और भी कहा है:

'मेघर परे मेघ जमे छे। आँधार करिये आशे
आमाय केनो बशिये राखो एक द्वारेर पाशे'

और बादलों का यह वर्णन देखिये:

'राह जे मधुर अलस भरे।
मेघ मेसे जाय बातास परे।'

हमारे यहाँ पर्जन्य की स्तुति वेदों में भी है। यथा: 'भूमे पर्जन्यपत्न नमोऽस्तु-वर्षमेदसे' इस सूत्र का अर्थ है 'पर्जन्य की पत्नी भूमि को प्रणाम है।' यह पृथ्वी-सूक्त का एक सूत्र है। रवीन्द्रनाथ में और पंत में भी पावस-वर्णन के बड़े सुन्दर छंद हैं: जैसे 'पल्लव' में आँसू:

'बादलों के छायामय मेल
घूमते हैं आँखों में, फैल,
अवनि औ' अम्बर के वे खेल
शैल में जलद, जलद में शैल!
शिखर पर विचर मरुत-रखवाल
वेणु में भरता था जय स्वर,
मेमनों से मेघों के बाल
फुदकते थे प्रमुदित गिरि पर!

द्विरद-दन्तों से उठ सुन्दर
सुखद कर-सीकर से बढ़कर
भूति से शोभित बिखर-बिखर
फैल फिर कटि के से परिकर
बदल यों विविध वेश जलधर
बनाते थे गिरि को गजवर'

'पल्लव' में प्रकृति के भीतर किसी रहस्यमय तत्व को माना गया है ! जैसे 'मौन-निमन्त्रण' में : 'न जाने नक्षत्रों से कौन, निमन्त्रण देता मुझ को मौन !'

निर्झर गान :

'शुभ्र निर्झर के झर-झर पात !
कहाँ पाया वह स्वर्गिक गान ?
शृंग के निर्मल नाद !
स्वरों का यह संधान ?'

'नक्षत्र' और 'बादल' में उत्प्रेक्षावली की झड़ी है। यह पुराने प्रकृति-वर्णन का मानों अभाव है। परन्तु प्रकृति के टेनीसन के शब्दों में 'नेचर इनब्लड एंड क्लाज़' रूप का 'परिवर्तन' में संकेत हैं।

*यथा :*

'रुधिर के हैं जगती के प्रात,
चितानल के ये सायंकाल;
शून्य निःश्वासों के आकाश,
आँसुओं के ये सिंधु विशाल'

## २. गुञ्जन

'पल्लव' से 'गुञ्जन' पंत के 'सा' के बाद 'रे'—एक सीढ़ी विकास का द्योतन करती है। उन्हीं के शब्दों में : ( मेरा रचनाकाल…४ )

'पल्लव' की छोटी-बड़ी अनेक रचनाओं में जीवन के और युग के कई स्तरों को छूती हुई, भावनाओं की सीढ़ियाँ चढ़ती हुई, तथा प्राकृतिक-सौन्दर्य की झाँकियाँ दिखाती हुई मेरी कल्पना 'परिवर्तन' शीर्षक कविता में मेरे उस काल के हृदय-मन्थन और बौद्धिक-संघर्ष की विशाल दर्पण-सी है, जिसमें 'पल्लव' युग का मेरा मानसिक विकास एवं जीवन की संग्रहणीय अनुभूतियाँ तथा राग-विराग का समन्वय बिजलियों से भरे बादल की तरह प्रतिबिम्बित है। इस अनित्य जगत में नित्य जगत् को खोजने का प्रयत्न मेरे जीवन में जैसे 'परिवर्तन' के रचना-काल से प्रारम्भ हो गया था, 'परिवर्तन' उस अनुसन्धान का केवल प्रतीक मात्र है। हृदयमन्थन का दूसरा मुख आप आगे चल कर 'गुञ्जन' और 'ज्योत्स्ना'-काल की रचनाओं में पायेंगे।

मैं प्रारम्भ में आपको ४० साल पीछे ले गया हूँ और प्राकृतिक सौन्दर्य की

जुगनुओं से जगमगाती हुई घाटी में घुमाकर धीरे-धीरे कर्म-कोलाहल से भरे संसार की ओर आया हूँ। 'परिवर्तन' की अन्तिम कुछ पंक्तियों में जैसे इन चालीस वर्षों का इतिहास आ गया है :

'अहे महांबुधि, लहरों के शतलोक चराचर
क्रीड़ा करते सतत तुम्हारे स्फीत वक्ष पर !
तुंग तरंगों से शतयुग शतशत कल्पान्तर
उगल महोदर में विलीन करते तुम सत्वर।'

मेरा जन्म सन् १९०० में हुआ है, और १९४७ में मैं जैसे इस संक्रमशील युग के प्रायः अर्द्ध-शताब्दी के उत्थान-पतनों को देख चुका हूँ। अपना देश इन वर्षों में स्वतंत्रता के अदम्य संग्राम से आन्दोलित रहा : उसके मनोजगत् को हिलाती हुई नवीन जागरण की उद्दाम आँधी जैसे:

'द्रुत झरो जगत के जीर्ण पत्र, हे स्रस्त ध्वस्त, हे शुष्कशीर्ण,
हिमतापपीत मधुवातभीत तुम वीतराग जग जड़ पुराचीन !'

का सन्देश बखेरती रही है। दुनिया इन वर्षों में दो महायुद्ध देख चुकी है।

एक ओर हैं 'छाया' :

'पछतावे की परछाँई-सी तुम भू पर छाई हो कौन,
दुर्बल-सी, अंगड़ाई-सी, अपराधी-सी, भय-सी मौन ?
हाँ सखि ! आओ बाँह खोल हम लगकर गले जुड़ा लें प्राण।
फिर तुम तम में, मैं प्रियतम में हो जावें द्रुत अन्तर्धान'

और दूसरी ओर वीणा में प्रकाशित 'प्रथम रश्मि' का विद्रोही आशावाद :

'स्नेह हीन तारों के दीपक, श्वास-शून्य थे तरु के पात,
विचर रहे थे स्वप्न अवनि में, तम ने था मण्डप ताना।
कूक उठी सहसा तरुवासिनि ! गा तू स्वागत का गाना।
किसने तुझको अन्तर्यामिनि ! बतलाया उसका आना।
निकल सृष्टि के अन्धगर्त से छाया तन बहु छाया-हीन ;
चक्र रच रहे थे खल निशिचर चला कुहुक, टोना माना।
सिहर उठे पुलकित हो द्रुम-दल, सुप्त समीरण हुए अधीर,
झलका हास कुसुम अधरों पर हिल मोती का-सा दाना।
खुले पलक, फैली सुवर्ण-छवि खिली सुरभि डोले मधुबाल,
स्पन्दन, कम्पन, नवजीवन फिर सीखा जग ने अपनाना।'

'लाई हूँ फूलों का हास, लोगी मोल लोगी मोल' में प्रकृति स्वयं तीनों प्रधान ऋतुओं के सौन्दर्य वर्णन करती है और अन्त में 'कुछ भी आज न लूँगी मोल' उत्तर देकर प्रकृति की अक्रय-विक्रयशीलता का परिचय दिया है।

'गुञ्जन' में 'एक तारा' और 'नौकाविहार' में दो अत्यन्त सुन्दर दृश्य-चित्र

उपस्थित हैं। पंत जी के प्रकृति-वर्णन की समान शान्त-कोमलता उसमें अत्यन्त सधी तूलिका से अंकित हैं। उन दो कविताओं के उद्धरण नहीं दिये जा सकते। वे अखण्ड चित्र स्वयमेव हैं।

परन्तु एकाकी पंत के अन्तर्मन की उदासी यहाँ भी प्रकृति-चित्रण में सर्वत्र अभिव्यक्त है: 'चाँदनी' उनके लिए 'जग के दुखदैन्य शयन पर यह रुग्णा जीवन बाला' है और 'फर गई कली, फर गयी कली' जैसे गीतों में मनुष्य की आत्महत्यावाली प्रवृत्ति तक प्रकृति पर आरोपण है। यह एक प्रलम्बित रूपक है जिसमें मानवीकरण बहुत सफलता के साथ अंकित है।

'भावी पत्नी के प्रति' में भी प्राकृतिक उपमानों का सुन्दर चयन है, जो सहसा रवीन्द्रनाथ की अनिन्दिता उर्वशी की याद दिला देता है।

'खोल सौरभ का मृदु कच-जाल
सूँघता होगा अनिल समोद
सीखते होंगे उड़ खग बाल
तुम्हीं से कलरव, केलि, विनोद;
चूम लघु-पद चंचलता प्राण!
फूटते होंगे नव-जल-स्रोत
मुकुल बनती होगी मुसकान,
प्रिये प्राणों की प्राण!'

## ३. युगान्त

'युगान्त' पंत जी के काव्य-ग्रन्थों में 'पल्लव' के बाद दूसरा महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। क्योंकि इसमें कवि अपने विचारों के क्षेत्र में एक मोड़ पर है। जैसे वह अपनी केंचुल त्याग कर नये जीवन-दर्शन की ओर मुड़ा है। इसी कारण वह 'द्रुत झरो जगत् के जीर्ण पत्र' में प्रकृति के नाश और निर्माण के द्वन्द्वात्मक दर्शन को समझ सका है और कहता है, फरवरी, ३४ में :

'कंकाल जाल जग में फैले फिर नवल रुधिर, पल्लव-लाली!
प्राणों की मर्मर से मुखरित जीवन की मांसल हरियाली।'

यहीं वह नये स्वास्थ्य का अनुभव करता है। जो शिशिर का जीर्णपात है वह झर गया है और जीवन-डाली से यों झरने में वह आह्लाद अनुभव करता है। प्रकृति और मानव के बीच जो खाई है, वह उसके लिए केवल विस्मय का विषय नहीं रहती, वर्ड्सवर्थ की (Lines written on Early Spring) की भाँति :

'If this is Nature's holy plan
Does it not pain me to think
What Man has made of Man'

प्रश्न को ही वे पूछते हैं :

'है पूर्ण प्राकृतिक सत्य ! किन्तु मानव जग !
क्यों म्लान तुम्हारे कुंज, कुसुम, आतप खग !'

माइकोवस्की की एक कविता है :

'Down with these romantic dirges,
Bike into time
Grow through the fences
With tense muscles
Let your faith be
Like compresred steam; and electricity !'

उतनी आधुनिकता के साथ और ओजपूर्ण रोष से तो नहीं पर 'युगान्त' का कवि कहता है :

'जीवन का फल जीवन का फल !
इसका रस लो,—हो जन्म सफल ।
तीखे, चमकीले दाँत चुभा,
चाबो इसको, क्यों रहे लुभा !
निर्भीक बनो, साहसी, शक्त,
जीवन प्रेमी,—मत हो विरक्त !'

और :

'गर्जन का मानव केशरि ! मर्मस्पृह, गर्जन—
प्रखर नखर नवजीवन की लालसा गड़ाकर ।
छिन्न भिन्न कर दे गत युग के शव को, दुर्धर ।

इसी बायरन कवि जैसी मुक्त प्रेमासक्ति में पंत ने : 'मेरा स्वर होगा जग का स्वर, मेरे विचार जग के विचार' के आवेश में 'मंजरित आम्रवन छाया में हम प्रिये, मिले थे प्रथम बार' और 'वह विजय चाँदनी की घाटी' तथा 'छाया' ? और 'छाया' शीर्षक दोनों रचनाओं में मुग्धा के प्रथम मिलन का मुक्त वर्णन किया है—पहिले 'मिलन' में :

'तुम मुग्धा थीं, अति भाव प्रवण
उकसे थे अँबियों से उरोज
चंचल प्रगल्भ, हँस-मुख, उदार
मैं सलज—तुम्हें था रहा खोज !
छनती थी ज्योत्स्ना शशि मुख पर,
मैं करता था मुख सुधा पान,
कूकी थी कोकिल, हिले मुकुल,
भर गए गन्ध से मुग्ध प्राण,

तुमने अधरों पर धरे अधर,
मैंने कोमलवपु धरा गोद,
था आत्म समर्पण सरल, मधुर,
मिल गए सहज मारुत प्रमोद।'

के बाद 'नीबू आड़ू के मुकुलों के मद से मलयानिल जहाँ लदा था' वहाँ सौरभ-श्लथ तन-मन के लिए झरझर मृदु सुमन-शयन बिछते थे और 'छाया' में 'वह सुन्दर है साँवली सही, तरुणी है, हो षोडशी रही; विवसना लतासी तन्विंगिनि निर्जन में क्षण भर की संगिनि'—के बाद की छाया में परिरम्भ का गुह्य सुख प्रतीकों में वर्णित है। यह छायानुभव 'गुञ्जन' की छाया से भिन्न है। 'युगान्त में ही पंत जी की वह रचना है जो मुझे अत्यन्त प्रिय है :

'बाँसों का झुरमुट—
सन्ध्या का झुटपुट—
हैं चहक रही चिड़ियाँ
टी-वी-टी—टु टु टु टु
... ... ...

ये नाप रहे निज घर का पग
कुछ श्रमजीवी धर डगमग डग,
भारी है जीवन भारी पग!
आ :, गा गा शतशत सहृदय खग,
संध्या बिखरा निज स्वर्ण सुभग
औ' गंध पवन, फल मंद व्यजन
भर रहे नया इनमें जीवन,
ढीली है जिनकी रग रग!
यह लौकिक औ' प्राकृतिक कला,
यह काव्य अलौकिक सदा चला,
आ रहा सृष्टि के साथ पला।
... ... ...

गा सके खगों का-सा मेरा कवि
विश्री जग की सन्ध्या की छवि!
गा सके खगों सा मेरा कवि,
फिर हो प्रभात, फिर आये रवि।'

शेली भी कुछ ऐसी ही कामना अपने 'स्काइलार्क' के अन्त में करता है : 'Teach me half the gladness'. परन्तु औद्योगिक क्रान्ति के बाद शेली को लिखना पड़ा :

'Arise, arise
For there is much blood that denies your bread
Let your wounds have eyes.'
और भी कई समाजवादी प्रेरणा भरी रचनाएँ जैसे :
'Break you shackles like the dew
Ye are many, they are few.'

## ४. युगवाणी

उसी तरह ऐतिहासिक अनिवार्यता से पंत जी को 'युगवाणी' लिखनी पड़ी। "निराला' को अर्पित 'युगवाणी' में आकर प्रकृति पीछे पड़ गई और मानव प्रधान विषय बन गया। युगान्त से ही वह बात आरम्भ हो गयी थी : 'सुन्दर हैं विहग, सुमन सुन्दर, मानव ! तुम सबसे सुन्दरतम !' 'युगवाणी' के गीत-गद्य में वे स्वयं 'दृष्टिपात' में लिखते हैं—"आप टेढ़ी-मेढ़ी पतली ठूँठी टहनियों के वन का दूर तक फैला हुआ वासांसि जीर्णानि विहाय'''सौदर्य देखेंगे, जिससे नव-प्रभात की सुनहली किरणें बारीक रेशमी जाली की तरह लिपटी हुई हैं, जहाँ ओसों के झरते हुए अश्रु आगत स्वर्णोदय की आभा में हँसते हुए से दिखाई देते हैं; जहाँ शाखा-प्रशाखाओं के अन्तराल से—जिनमें अब भी कुछ विवर्ण पत्ते अटके हुए हैं—छोटे-बड़े, तरह-तरह के, भावनाओं के नीड़, जाड़ों की ठिठुरती हुई काँपती हुई महानिशा के युग-व्यापी त्रास से मुक्त होकर नवीन कोंपलों से छनते हुए, नवल आलोक तथा नवीन उष्णता का स्पर्श पाकर फिर से संगीत मुखर होने का प्रयत्न कर रहे हैं।" यह वाक्य गगनेन्द्र नाथ ठाकुर के 'बनारस में सुबह' जैसे चित्रों की एकान्त, भव्य, उदात्त स्वर्णिम शान्ति भरे वातावरण की याद दिलाता है। 'गंगा का प्रभात' ऐसी ही कविता है।

कवि का प्रकृति के प्रति दृष्टिकोण बदल रहा है। युग्मप्रसू में उनका निज दृष्टिकोण अधिक भू-विषयक, भूम्योन्मुख हो रहा है। परन्तु ८२ पृष्ठों की इस पूरी पुस्तक में प्रकृति-चित्रण विषयक कविताएँ सिर्फ दस-ग्यारह हैं। वे स्पष्टतः प्रकृति के प्रति कहते हैं :

'हार गई तुम
प्रकृति !
रच निरुपम
मानव कृति !
निखिल रूप, रेखा, स्वर
हुए निछावर
मानव के तन, मन पर !
धातु, वर्ण, रस, सार,

बने अस्थि, त्वच, रक्त-धार,
कुसुमित अंग-उभार

सुन्दरता, उल्लास
छाया, गंध, प्रकाश,
बने रूप-लावण्य विकास,
नव यौवन—मधुमास,
जीवन रण में प्रतिक्षण
कर सर्वस्व समर्पण,
पूर्ण हुई तुम, प्रकृति !
आज बन मानव की कृति !' (पृष्ठ ६०)

यह दस-ग्यारह कविताएँ भी जो प्रकृति की सुन्दर चीजों के नाम से शीर्षित हैं वस्तुतः प्रकृति वर्णनात्मक नहीं हैं। चिन्तन के क्षेत्र में बौद्धिकता की ओर झुकते हुए पंत जी अब प्रकृति की निरपेक्ष सत्ता नहीं जानते। बल्कि उसे समाजगत मानव के परिपार्श्व में, उसके सही प्रक्षेपण के साथ प्रस्तुत करते हैं। अतः प्रकृति वस्तुतः प्राकृतिक शक्ति के अर्थ में प्रयुक्त है।

कविता की रूप-सज्जा में अधिक आत्म-चेतन होकर कवि ने ओस के प्रति और 'जलद' जसी कविताओं में 'ा' और 'ा' जैसी ध्वनियों की सत्ता को पहिचाना है और उनका अपनी रचनाओं में अन्तर्लय के रूप में प्रयोग किया है। इस संग्रह में जो मुझे सबसे अच्छी लगती हैं वे मानवीकरणमय 'दो मित्र' और 'झंझा में नीम' नाम की कविताएँ। इनमें पुष्ट ध्वनि-चित्र हैं, जैसे :

'फूट पड़ा, लो निर्झर
मरुत—कम्प्र अर !···
झूम, झूम, झुक झुककर,
भीम नीम तरु निर्भर
सिहर सिहर थर थर थर
करता सर मर चर मर।' (पृष्ठ ७५)

## ५. ग्राम्या

'युगवाणी' से 'ग्राम्या' में पंत अधिक सामाजिक यथार्थता की ओर झुके हैं। वे जो भू को देखना चाहते थे, अब धोबियों, कहारों, चमारों के नाचों में रस लेने लगे हैं। उन्हीं के शब्दों में (मेरा रचनाकाल) "युगवाणी के दृष्टिकोण से यदि हम अपने ग्रामीणों के जीवन को देखें तो आप गाँवों को शान्ति और प्राकृतिक सुन्दरता की रंगस्थली नहीं पायेंगे। न वहाँ आपको स्वर्ग का सुख ही कहीं देखने को मिलेगा जैसा कि आप प्रायः द्विवेदी-युग के कवियों के ग्राम-वर्णन में पढ़ते आये हैं। सच

बात तो यह है कि 'ग्राम्या' की निम्न पंक्तियाँ ही हमारे ग्राम्य जीवन का सच्चा चित्र हैं'' :

'यह तो मानव लोक नहीं रे, यह है नरक अपरिचित,
यह भारत का ग्राम,—सभ्यता संस्कृति से निर्वासित !
अकथनीय क्षुद्रता, विवशता भरी यहाँ के जग में
गृह गृह में है कलह, खेत में कलह, कलह है मग में
प्रकृति धाय यह तृण-तृण कण-कण जहाँ प्रफुल्लित जीवित
यहाँ अकेला मानव ही रे चिर विपण्ण जीवन्मृत !'

कला की दृष्टि से 'युगवाणी' की भाषा अधिक सूक्ष्म (एब्स्ट्रेक्ट) है जो कि बुद्धि-प्रधान काव्य का एक संस्कार एवं अलंकार भी है। उसमें विश्लेषण का बारीक सौन्दर्य मिलता है। 'ग्राम्या' में वही शैली जैसे अधिक भावात्मक होकर खेतों की हरियाली में लहलहा उठी है। 'ग्राम्या' और 'युगवाणी' का प्रायः एक ही सन्देश है जिसकी चर्चा में ऊपर कर चुका हूँ।

स्वयं कवि ने कहा है :

'यहाँ न पल्लव वन में मर्मर
यहाँ न मधु विहगों में गुंजन,
जीवन का संगीत बन रहा,
यहाँ अतृप्त हृदय का रोदन !' (ग्राम कवि पृष्ठ १३)

और बौद्धिक ही क्यों न हो ग्रामोन्मुख दृष्टिकोण से नागर कवि ग्राम-विषयों का विवरणपूर्वक अध्ययन करता है। गाँववालों के गहने, उनके पर्व, उत्सव, ग्राम-समस्याएँ, पंत लेना चाहते हैं। 'ग्राम-श्री' में गाँवों की सब्जी, पौधे और पक्षियों के भी कैसे रम्य वर्णन हैं :

'फैली खेतों में दूर तलक मखमल की कोमल हरियाली;
लिपटी जिससे रविकी किरणें चाँदी की-सी उजली जाली
तिनकों के हरे-हरे तनपर हिल हरित रुधिर है रहा झलक
श्यामल भूतल पर झुका हुआ नभ का चिर-निर्मल नील फलक !
रोमांचित-सी लगती वसुधा आई जौ-गेहूँ में बाली,
अरहर-सनई की सोने की किंकणियाँ हैं शोभाशाली।
उड़ती भीनी तैलाक्त गंध, फूली सरसों पीली-पीली,
लो, हरित धरा से झाँक रही, नीलम की कलि, तीसी नीली।
रंग-रंग के फूलों में रिलमिल हँस रही सखियाँ मटर खड़ी।
मखमली पेटियों-सी लटकी छीमियाँ, छिपाए बीज खड़ी।
फिरती हैं रंग-रंग की तितली रंग-रंग के फूलों से सुन्दर,
फूले फिरते हों फूल स्वयं उड़-उड़ वृन्तों से वृन्तों पर।

अब रजतस्वर्ण मंजरियों से लद गई आम्र तरु की डाली ।
झर रहे ढाँक, पीपल के दल, हो उठी कोकिला मतवाली ।
महँके कटहल, मुकुलित जामुन, जंगल में झरबेरी झूली ।
फूले आड़ू, नीबू, दाडिम, आलू, गोभी, बैंगन, मूली ।' (पृष्ठ ३५)

यह समूची कविता बहुत ही सुन्दर है । इसमें पक्षियों का वर्णन देखिये :

'बालू के साँपों से अंकित गंगा की सतरंगी रेती ।
सुन्दर लगती सरपत छाई तट पर तरबूजों की खेती ।
अंगुली की कंघी से बगुले-कलँगी सवारते हैं कोई
तिरते जल में सुरखाब, पुलिन पर मगरौटी रहती सोई ।

डुबकियाँ लगाते सामुद्रिक, धोतीं पीली चोंचें धोबिन,
उड़ अबाबील, टिटहरी, बया, चारा चुगते कर्दम, कृमि, तृन ।' (पृष्ठ ३७)

'ग्राम्या' में दूसरी प्रकृति-वर्णन की दृष्टि से महत्वपूर्ण कविता है : 'सन्ध्या के बाद' ! और 'रेखा चित्र' में भी सन्ध्या का जो वर्णन है वह नन्दलाल बसु के चित्र 'सान्ध्य-प्रदीप' की याद दिलाता है, और 'खिड़की' से कविता में कवि ने अपना नक्षत्र ज्ञान और सौन्दर्य-कला में फूलों का ज्ञान बहुत उभार कर रख दिया है, इस कारण पोंचा के कैटलाग की भाँति कुछ नीरस पंक्तियाँ रची गयी हैं यथा :

'हँसमुख कैंडीटफ्ट, रेशमी चटकीले नेशटरशम,
खिली स्वीटपी, एवेंडंस, फिल वास्केट 'औ' ब्लू बैटम ।
जोजेफ हिल, सरबार्ट पीत स्वर्णिम लेडी हेलिंडन,
ग्रैंड युगल, रिचमंड, विकच बैठक प्रिय नील लोहित तृन । (पृष्ठ ७६)

## ६. स्वर्णकिरण

'ग्राम्या' सन् ४० में प्रकाशित हुई । उसके बाद सात वर्ष तक द्वितीय महायुद्ध काल में कवि पंत ने कुछ भी प्रकाशित नहीं किया । सन् ४७ में 'स्वर्णकिरण' प्रकाशित हुई जिसमें दूसरे ही प्रकार के कवि पंत का आभास अब पाठकों को मिलता है । जो मांसल, रूपाभमयी भौतिक दृष्टि पंत की 'युगवाणी', 'ग्राम्या' में थी, वह जैसे खो गयी। और अब प्रकृति का वायवी भाव-रूप शेष रह गया । अब वीणा, पल्लव, गुञ्जन काल का बाल-सुलभ कौतूहल नहीं है, और न ग्राम्या, युगवाणी वाली रस-सिक्त आसक्ति । अब तो जैसे प्रकृति केवल प्रतीक-विधान का आधारमात्र रह गयी है ।

'स्वर्णकिरण' के हिमालय वर्णन को लीजिये :

'भीम विशाल शिलाओं का,
वह मौन हृदय में अब तक अंकित ।
फेनों के जलस्तम्भों से वे,
निर्झर रभस वेग से मुखरित !

चीड़ों के तरु वन का तम,
साँसें भरता मन में आन्दोलित।
दरियों की गहरी छाया में,
ज्योतिरिंगणों से थीं गुंफित!
गाते उर में क्षिप्र स्रोत,
लहराते सर तुषार के निर्मल।
सौरभ की गुंजित अलकों से,
छू समीर, उर करता शीतल!
नीली पीली हरी लाल,
चपलाओं का नभ जगता चंचल।
रजत कुहासे में, क्षण में,
माया प्रान्तर हो जाता ओझल!' (हिमाद्रि पृष्ठ १२-१३)

और 'प्रभात का चाँद' : (पृष्ठ ६८–६९)

'नील पंक में धँसा अंश जिसका उस श्वेत कमल-सा शोभन
नभो नीलिमा में प्रभात का चाँद उनींदा हरता लोचन!
इसमें वह न निशा की आभा, दुग्ध फेन-सा यह नव कोमल,
मानवीय लगता नयनों को स्नेह पक्व सकरुण मुखमण्डल!'

यह सब संकेत-संयोजना इस प्रकार की है कि मानो प्रकृति को देखकर वे मानव की याद कर उठते हैं। और मानव की विकृति और असुन्दरता उन्हें इतनी अरुचिकर हो गयी है कि उसे क्षमाशील भाव से पीछे छोड़ देते हैं; और प्रकृति की तथाकथित असुन्दरता को भी सौन्दर्यालम्बन मानते हैं, यथा 'कौवे के प्रति' (पृष्ठ ७९) में : 'तरु की नग्न डाल पर बैठे लगते तुम चिर सुन्दर।'

परन्तु इसी कौवे को आकाश-नील रंग का कौवा यदि हम मान लें तो पंत की 'अरविन्द के प्रति' कविता में 'अग्नि-विहग' और 'नील-शकुनि' प्रतीकों का प्रयोग जो पंत जी ने किया है वह कुछ विचित्र-सा लगता है। कुल मिला कर 'स्वर्णकिरण' में प्रकृति पीछे छूट गयी है और आत्म-चेतना और लोक-चेतना के सोपान पार करके कवि ऊर्ध्व-चेतना की ओर मुड़ा है।

## ७. स्वर्ण-धूलि

जहाँ कवि की दृष्टि प्रत्यक्ष प्रकृति को छोड़ कर अध्यात्म के सूक्ष्म विवेचन में नवमानवतावाद के उद्घाटन में रम रही है, वहाँ सर्वत्र कण-कण में 'स्वर्ण-धूलि'-सी छायी है और इसी नाम के संग्रह में वे प्रकृति के कृष्णपक्ष को भुला कर मन की ज्योत्स्ना से रस-स्नात वातावरण में जैसे (पृष्ठ २५) कहते हैं :

'सुनता आया हूँ, है देखा
काले बादल में हँसती चाँदी की रेखा।'

इसी संग्रह में 'चौथी-भूख' और 'सावन' के बाद 'तालकुल' पृष्ठ ५५ पर कवि कहता है :

'सन्ध्या का गहराया झुट-पुट,
भीलों का-सा धरे सिर मुकुट।
हरित चूड़ कुकड़ूँ कूँ कुक्कुट,
एक टाँग पर तुले दीर्घतर,
पास खड़े तुम लगते सुन्दर।
नारिकेल के हे पादप वर।
हैं कठोर रस भरे नारियल,
मित जीवी, फैले थोड़े दल।
देवों की-सी रखते काया,
देते नहीं पथिक को छाया!
अगर न ऊँचे होते दादा,
कब का ऊँट तुम्हें खा जाता।'

स्पष्ट है कि यहाँ कवि के अर्द्धचेतन में लामार्क का परिस्थितियों के अनुकूल अपने आपको ढाल लेने वाले ऊँट की लचीली गर्दन में जिराफ की सख्त गर्दन का विकासवाद विषयक सिद्धान्त झाँक रहा है। प्रकृति के सूक्ष्म, मसृण, मधुर पक्ष जाकर अब एक बौद्धिक स्थितप्रज्ञता आ गयी है, जैसे 'क्रोटन की टहनी' में वे कहते हैं :

'पौधे ही क्या, मानव भी यह भू-जीवी निःसंशय।'

और चाँदनी को देखकर अब 'नौका विहार' वाला उल्लास लुप्त हो गया है और स्थविर औदासीन्य छाने लगा है, जैसेः

'शरद चाँदनी!
विहँस उठी मौन अतल,
नीलिमा उदासिनी!
जगी कुसुम कलि थर् थर,
जगे रोम सिहर सिहर।
शशि असि-सी प्रेयसि स्मृति,
जगी हृदय ह्लादिनी।'

फलतः कवि की कला में भी धीरे-धीरे एक प्रकार का रूप जड़ीकरण अथवा शैली का अगतित्व (स्टाइलाइजेशन) आने लगा है, जो बहुत कुछ 'बच्चन' के इधर के 'कैटेशिज्म' की याद दिलाता है, जैसे :

| | |
|---|---|
| पृष्ठ ९३ पर—गगन में इन्द्र धनुष | या पृष्ठ १०० पर निर्झर में |
| अवनि ,, ,, | फरो धरा पर |
| तृणों ,, ,, | भरो धरा पर |
| कणों ,, ,, | तपःपूत नवोद्भूत |
| स्पर्श पा चेतन का जग उठे शश नहुप | चेतना पर ! |

## ८. युग-पथ

स्पष्ट है कि पंत की प्रतिभा प्रकृत-पथ को छोड़ कर कविता की रीतिबद्धता में पुरानी लीकोंमें घूम रही है, चक्कर काट रही है।

'युगान्त' के गीतों को छोड़कर जो 'युगान्तर' के गीत हैं उनमें अब अमूर्त और अतीन्द्रिय उपमान भी अधिक मिलते हैं। एक कविता 'कवीन्द्र रवीन्द्र के प्रति' में स्वर्ण के वर्णन में पंत जी कुछ खुलते हैं, परन्तु पुनः सजग हो जाते हैं। अन्य सब कविताएँ भावप्राण हैं, दार्शनिकता का पुट बढ़ता जाता है। परन्तु रोमांटिक कवि पंत का मूल रूप इस सूफियाने नकाब में छिपता नहीं। रँगीला अन्तर 'मानसी' के गीतों में छलक ही उठता है। 'अन्तर-धन' नामक एक गीत है :

'बिजली कँप-कँप उठती घन मे,
प्राणों की अभिलाषा मन में !
तुम आभादेही बन जाती
तडित् चकित आशा के क्षण में !
बरस रहा स्मृतियों का बादल
लिपटा गन में ममता कोमल
स्वप्नों के पंखों की छाया
फैला नीरव उर आँगन में
यह आलोक मिला जीवनतम,
प्रीति प्रतीति भरा संशय भ्रम,
विरह मिलन की मर्म व्यथा का
मन्द्र निनाद ध्वनित प्रतिकण में !'

इधर पंत में प्रकृति और मनोभावों का ऐसा उत्कृष्ट समन्वय बहुत कम कविताओं में मिलता है। 'युगान्तर' में भी 'युग-वाणी' की तरह से ही बौद्धिकता की अपेक्षा आध्यात्मिक दर्शनाभास वाली चिन्ता का कुहासा फैला हुआ है। कवि का बाल-प्राकृतिक भाव जैसे निर्भ्रान्त, अधिक शिक्षित अथवा यों कहें कि तिरोहित-सा हो गया है। यहाँ आकर पंत जीवन और जगत् की समस्याओं में समन्वयात्मक समाधान खोजने में लगे हैं।

परन्तु प्रकृति में समन्वय कहाँ है ? वहाँ तो है विरोध-विकास। वहाँ तो है नाश और निर्माण, प्रलय-सृजन की एक अखण्ड परम्परा। 'परिवर्तन' वाले पंत जैसे

उस अवश्यम्भावी प्राकृतिक कड़ी की सत्ता भूल गये। और 'धरा पर धवलित हृदयों का अवतरण' सहसा जादू की तरह हो जाने का ज्योत्स्ना-परिपूरित सपना देख रहे हैं। यह सपना टामस मूर ने 'यूटोपिया' में, बेकन ने 'निउ अटलांटिस' में या तुलसी और गाँधी ने 'रामराज' में, और ऐसे ही दुनिया के सभी आदर्शवादियों ने देखा है। पंत भी उसी स्वप्न में प्रभावित हैं। परन्तु यथार्थ और है और यथार्थ को केवल एक सोपान कहकर कैसे टाला जा सकता है। अरविन्द-दर्शन में इसका समाधान प्रकृति के ऊर्ध्व-चैतन्य में, अपर मानस में विकासोन्मुख भाववाचक रूपान्तर में माना गया है। परन्तु कवि-धर्म इससे कुण्ठित होता है। रंग-रंग का वैविध्य, मटमैला, धूसर, एकरंग हो जाता है। चाहे कवि के भीतर के दार्शनिक को 'अदिति' में अरविन्द की रचनाओं के अनुवाद से ही सन्तोष हो जाता है परन्तु आज के कवि को अल्प परितोष काफी नहीं होना चाहिये।

## ९. उत्तरा

इस संग्रह में आकर पंत जी के मन में युग-विषाद गहरा आया है। कवि की शैली भी और दुरूह यानी उपनिषत्कालीन प्रतीकों से आच्छन्न, अधिकाधिक दर्शन-बोझिल होती जा रही है। इसके कई प्रमाण हैं। यथा :

'दारुण मेघ घटा घहराई, युग सन्ध्या गहराई !
आज धरा प्रांगण पर भीषण झूल रही परछाईं !
तुम विनाश के रथ पर आओ,
गत युग का हत शव ले जाओ।
गीध टूटते, श्वान भूँकते,
रोते शिवा विदाई।'

('युगछाया' पृष्ठ ५)

'लो आज झरोखों से उड़कर
फिर देवदूत आते भीतर
सुर धनुओं के स्मित पंख खोल
नव स्वप्न उतरते जग भू पर
रंग रंग के छाया जलदों-सी
आभा पङ्खड़ियाँ पड़ती झर
फिर मनो लहरियों पर तिरतीं
बिंबित सुर-अप्सरियाँ निःस्वर।'

(निर्माणकाल पृष्ठ ६१)

शरद ऋतु के तीन चित्र पृष्ठ ९९ पर 'शरदागम', पृष्ठ १०१ पर 'शरद-चेतना' और पृष्ठ १०५ पर 'शरदश्री' शीर्षक से हैं। पर सब मिलाकर 'शरदमेघ-सा मेरा मन

हो गया अश्रु झर से निर्मल' कहकर एकरस शान्ति सब में दिखाई देती है। 'फूल-मांस' जैसे प्रयोगों से प्राकृतिक प्रतीक-विधान और भी भावात्मक हो उठा है :

'सवेरे उषा आज लजाई !
ओसों के रेशमी जलद से अधर रेख मुस्काई !'

में भी सपनों का समय माना गया है।

'यह स्वप्नों की बेला मोहन'

(प्रीति समर्पण पृष्ठ १३६)

और वही पुरानी शब्दावलियाँ मानो पुनः पुनः गुंजरित होती हैं, जिनमें कोई नूतनता नहीं है।

'मर्मर करते तरुदल मर्मर
कलकल झरते निर्मल निर्झर !
कुह कुह उठती कोमल ध्वनि,
गुंजन रहरह भरते मधुकर !'

(वनश्री पृष्ठ १४२)

'उत्तरा' की भूमिका में पृष्ठ १५ पर पंत ने कहा है : "हम प्रवृत्तियों के पशु-पन को मनुष्यत्व के सौन्दर्य गौरव से मण्डित (नहीं) कर सकेंगे।" पंत का यह विश्वास उनके मौलिक प्रकृतिवाद का ही नया रूप है। परन्तु उसमें एक प्रकार का सूक्ष्म पलायनवाद है। जैसे :

'तापों की छाया से कलुषित अन्तर को
उन्मुक्त प्रकृति का शोभा वक्ष दिखाता'

(गीत विहग पृष्ठ १२)

यह तो समय ही निर्धारित करेगा कि पंत का यह नव-समन्वयात्मक नव-अध्यात्मवाद कहाँ तक प्रगतिकारक है जैसा कि वे स्वयं उसे मानते हैं, परन्तु उनकी कला अवश्य क्षीण से क्षीणतर होती जा रही है यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है, पुनरुक्ति दोष के साथ-साथ भाव-शबलता भी बहुत आ गई है।

## समाहार

पंत के काव्य-बीज का यह वृक्ष रूप आज हमारे सामने है। जब हम आशा करते थे कि यह 'छायावाद' का यह छाया बहुल, विपुल प्रच्छाय कवि बरगद की भाँति अपनी शाखा-प्रशाखाओं का विस्तार बढ़ाता, तब उससे उलटे उसके पल्लवों में यह शुष्क पर्णों वाला पीत-स्वर्ण रंग हमें स्तम्भित करता है। बढ़ते वय के साथ 'द्रुत झरो जगत् के जीर्णपत्र' होकर कवि की कल्पना शिशिरासन्न है।

रवीन्द्र की प्रतिभा अन्त तक हरी से और हरी बनती गई। पर पंत के 'हरियाली' के बारे में दो गीतों की तुलना कीजिये। सात वर्षों के व्यवधान में यह अन्धकार बढ़ गया है। 'युगवाणी' १९४० हरीतिमा पृष्ठ ५९ :

'हँसते भू के अँग-अँग,
हरित हरित रँग।
दूर्वा पुलकित भूतल
नवोल्लसित तृण तरुदल
हेमित करते चंचल
जीवन का जीवित रँग
हरित हरित रँग।
श्यामल कोमल, शीतल
लोचनप्रिय प्राणोज्ज्वल
तन पोषक, मन संबल,
सजल सिंधु शोभित अँग
हरित हरित रँग!'

'स्वर्णकिरण' (१९४७) हरीतिमा :

(पृष्ठ ७० प्राण)

'ओ हरित भरित घन अन्धकार!
तृण तरुओं में हँस हँस श्यामल
दूर्वा से भू को कर कोमल,
ढँक लेते जीवन को प्रतिपल
तुम प्राणों का अंचल पसार!
सुख स्पर्शों से अणु अणु पुलकित
मादकता से उर उर स्पन्दित,
आते जब से श्वास अनिल नर्तित,
तुम रंग प्राण करते विहार!'

यह अन्धकार मूलतः छायावादी दृष्टिकोण का है। अलमोड़े में हमारे मित्र यशपाल (लखनऊ के विप्लवी लेखक) मिले थे तब उन्होंने एक बड़ी अच्छी बात कही थी : "छाया होती तो है शीतल-सुखद, परन्तु उसमें कुछ उगता नहीं, बढ़ता नहीं। 'ग्राम्या' 'युगवाणी' में पंत ने कुछ खुली धूप देखी थी, पर फिर वे अध्यात्म-गुहा में लौटकर खो गये। इसका मूल कारण यह है कि कवि को प्रकृति—मानवी या मानवेतर उसके समग्र रूप में ग्रहण करनी चाहिये।"

नयों में पुराने आलोचक श्री रामचन्द्र शुक्ल ने 'कविता क्या है?' (चिन्तामणि, प्रथम भाग पृष्ठ १४९) में कहा वही कविता और प्रकृति के विषय में सच है :

(पृ० १४९)

'अनन्त रूपों में प्रकृति हमारे सामने आती है—कहीं मधुर, सुसज्जित या सुन्दर रूपों में, कहीं रूखे, बेडौल या कर्कश रूप में; कहीं भव्य, विशाल या विचित्र

रूप में, कहीं उग्र, कराल या भयानक रूप में। सच्चे कवि का हृदय इसके इन रूपों में लीन होता है, क्योंकि उसके अनुराग का कारण अपना खास सुखभोग नहीं, बल्कि चिर-साहचर्य द्वारा प्रतिष्ठित वासना है। जो केवल प्रफुल्ल-प्रसून-प्रसाद सौरभ-संचार, मकरन्द-लोलुप, मधुर-गुंजार, कोकिल-कूजित निकुंज और शीतल सुख स्पर्श समीर इत्यादि की ही चर्चा किया करते हैं वे विषयी या भोगलिप्सु हैं। इसी प्रकार जो केवल मुक्ताभास हिमबिंदु-मंडित मरकताभ-शाद्वल-जाल, अत्यन्त विशाल गिरिशिखर से गिरते हुए जलप्रपात के गम्भीर गर्त से उठी हुई सीकर-निहारिका के बीच विविध वर्ण स्फुरण की विशालता, भव्यता और विचित्रता में ही अपने हृदय के लिए कुछ पाते हैं वे तमाशबीन हैं—सच्चे भावुक या सहृदय नहीं। प्रकृति के साधारण असाधारण सब प्रकार के रूपों में रमाने वाले वर्णन हमें वाल्मीकि, कालिदास, भवभूति आदि संस्कृत के प्राचीन कवियों में मिलते हैं।.........असाधारणत्व की रुचि सच्ची सहृदयता की पहचान नहीं है। शोभा और सौन्दर्य की भावना के साथ जिनमें मनुष्य जाति के उस समय के सहचरों की वंशपरम्परागत स्मृति वासना के रूप में बनी हुई है जब वह प्रकृति के खुले क्षेत्र में विचरती थी, वे ही पूरे सहृदय या भावुक कहे जा सकते हैं।"

शुक्ल जी की इस मतावली के अनुसार पंत ने अपनी भावुकता को अपने केवल कोमल-ललित मसृण को सुन्दर मानने वाले सौन्दर्यवादी (एस्थीट) दृष्टिकोण से सीमित कर लिया।

परिमाणतः पंत को 'उत्तरा' की २७ पृष्ठ की भूमिका लिखनी पड़ी जो तर्काभास और दर्शनाभास से भरी हुई है, जिससे न भाव-मानस की तृप्ति होती है, न बौद्धिक जिज्ञासा की। उनकी अन्तिम प्रकाशित पुस्तक की अन्तिम पंक्ति की भाँति उनका विचार-लोक सचमुच मटमैला (मर्डी) हो गया है, वह 'रंगमंगल' नहीं, सब रंगों का मिश्रित सम्भ्रम है :

'जीवन सुन्दरता के रँग से पंकिल हो जन भू का प्रांगण !'

नारी भोग-प्रधान सभ्यता की उपभोग्य नहीं। वह उत्सर्गमय प्रेम की प्रतीक है, वासना अथवा शारीरिक विकृतियों की विवशता नहीं। कवि के भाव-सत्य से अनुप्राणित होकर उसका सच्चा मानवी रूप प्रकट हो गया है, जिसकी विवेचना यहाँ सुन्दर ढंग से हुई है।

'वीणा' में कवि ने बालिका का व्यक्तित्व धारण किया था, 'पल्लव' में उसी का तारुण्य। कवि नारी के शैशव और यौवन से तदाकार है। अर्द्धनारीश्वर में स्वयं कवि कहीं पर नारी है, कहीं पर ईश्वर। जहाँ पर वह पुरुष है, प्रणयी है, वहाँ वह अपने ही अर्द्धांश की सुषमा पर मुग्ध है; अपनी ही छवि पर विस्मित। 'पल्लव' में कवि का यही द्वित्व व्यक्तित्व है। प्रणय में यही युग्म व्यक्तित्व दो तन एक प्राण (अद्वैत) हो जाता है :

'स्नेहमयि ! सुन्दरतामयि !
तुम्हारे रोम-रोम से नारि !
मुझे है स्नेह अपार ;
तुम्हारा मृदु उर ही सुकुमारि !
मुझे है स्वर्गागार
तुम्हारे गुण हैं मेरे गान,
मृदुल-दुर्बलता, ध्यान ;
तुम्हारी पावनता, अभिमान,
शक्ति, पूजन सम्मान ;
अकेली सुन्दरता कल्याणि !
सकल ऐश्वर्यों की सन्धान।' ('पल्लव')

मूल में नारी एक सहृदय सृजन-शक्ति है। सामाजिक सीमाओं के अनुसार उसके अनेक अवस्थान हैं, वह 'देवि, मा सहचरि, प्राण' है। इन विविध रूपों में मातृत्व का स्थान सर्वोपरि है, नारी के शेष सम्बन्धों में उसी मातृत्व का सुसंस्कृत सामाजिक संगठन है। पारिवारिक दृष्टि से मातृत्व पूज्य है, किन्तु फ्रायडियन दृष्टि से वह भी घृण्य जान पड़ता है। मनुष्य जड़-देह नहीं, सचेतन प्राणी है, उसकी अनुभूतियों में अन्तःसंज्ञा है। इसीलिए वैज्ञानिक सम्बन्धों को उसने हार्दिक सौष्ठव दे दिया है। काव्य की अप्सरा और विज्ञान की अपरा नारी समाज की वसुन्धरा है—माता, कन्या, बहन, पत्नी। 'वीणा' की बालिका की दुग्ध धवल आत्मा 'पल्लव' के यौवन में भी पावन है :

'तुम्हारे छूने में था प्राण,
संग में पावन गंगा-स्नान ;
तुम्हारी वाणी में कल्याणि !
त्रिवेणी की लहरों का गान !

उषा का था उर में आवास,
मुकुल का मुख में मृदुल विकास;
चाँदनी का स्वभाव में भास
विचारों में बच्चों के साँस !' ('पल्लव')

छायावाद-युग में पंत ने नारी को उसकी सांस्कृतिक महिमा-सुषमा में देखा था। छायावाद के बाद ज्यों-ज्यों सामाजिक वास्तविकता स्पष्ट होने लगी, त्यों-त्यों न केवल नारी का, बल्कि समस्त मानव-समुदाय का अशोभन मुख कवि के सम्मुख प्रत्यक्ष होने लगा। कवि ने शोषित-पीड़ित समूह की भाँति ही नारी के माध्यम से भी युगों का कदर्य इतिहास देखा है। ऐतिहासिक दृष्टि से आर्थिक स्थिति के अनुसार समाज की नैतिक सीमाएँ निर्धारित होती आई हैं। मध्य-युगों की ओर देखकर कवि कहता है :

'नहीं रहे जीवनोपाय तब विकसित,
जीवन यापन कर न सके सब इच्छित।
नैतिक सीमाएँ बहुकर निर्धारित,
जीवन-इच्छा की जन ने मर्यादित।' ('युगवाणी')

ऐसे परिमित वातावरण में नारी भी केवल एक सम्पत्ति मात्र थी :

'क्षुधा-काम-वश गत युग ने
पशु बल से कर जन शासित
जीवन के उपकरण सदृश
नारी भी कर ली अधिकृत।' ('युगवाणी')

आज उस नारी की सामाजिक स्थिति क्या है :

'सदाचार की सीमा उसके तन से है निर्धारित,
पूतयोनि वह : मूल्य चर्म पर केवल उसका अंकित ;
अंग-अंग उसका नर के वासना-चिह्न से मुद्रित,
वह नरकी छाया, इंगित सञ्चालित, चिर-पदलुण्ठित !
वह समाज की नहीं इकाई, शून्य समान अनिश्चित
उसका जीवन-मान मान पर नर के है अवलम्बित।
मुक्त हृदय वह स्नेह प्रणय कर सकती नहीं प्रदर्शित,
दृष्टि, स्पर्श, संज्ञा से वह हो जाती सहज कलंकित।' ('ग्राम्या')

आज नारी ही 'काम-कारा की बन्दिनी' नहीं है, बल्कि काराध्यक्ष पुरुष भी अपने वातावरण से संस्कार-मुक्त नहीं है, उसका स्वाभाविक मानवपन खो गया है :

'धिक् रे मनुष्य, तुम स्वच्छ, स्वस्थ, निश्छल चुम्बन
अङ्कित कर सकते नहीं प्रिया के अधरों पर ?

मनमें लज्जित, जन से शंकित चुपके गोपन
तुम प्रेम प्रकट करते हो नारी से, कायर!
क्या गुह्य क्षुद्र ही बना रहेगा, बुद्धिमान!
नर नारी का स्वाभाविक, स्वर्गिक आकर्षण ?' ( 'ग्राम्या' )

लज्जा का कारण भीतर है, बाहर नहीं। कवि उद्बोधित करता है :

'खोलो वासना के वसन नारी-नर'

छायावाद-युग में कवि ने जिस प्रकृति से सौन्दर्य-चयन किया था, उसी से प्रणय की प्रशस्त प्रेरणा ग्रहण करने का संकेत देता है :

'पशु-पक्षी से फिर सीखो प्रणय कला, मानव!
जो आदि जीव, जीवन संस्कारों से प्रेरित।'

यह आत्म-विस्मृत मानव के प्रति कवि का व्यंग्य है : मनुष्य में मानवीय चेतना तो है ही नहीं, अपनी कृत्रिमता में पशु-पक्षियों से भी निकृष्ट हो गया है। यदि वह पशु-पक्षियों की नैसर्गिक चेतना पा जाय, तो एक स्वाभाविक क्रम से पुनः मानवीय मनोविकास की ओर अग्रसर हो सकता है।

मनुष्य देह की निम्न आकांक्षाओं में ही सीमित नहीं है, वह मनोयोगी है। 'ज्योत्स्ना' इन्दु से कहती है : "मनुष्य को पशु-पक्षियों की आँखों से देखकर उसका मूल्य नहीं आँका जा सकता, नाथ! उसे पशु-पक्षियों से अपना आदर्श सीखना नहीं। अपनी ही आत्मा के प्रकाश में अपना महत्त्व समझकर उसे अपनी वृत्तियों का विकास करना है।"

कवि प्रेम के लिए दैहिक संस्कारों का मानसिक परिमार्जन चाहता है। यद्यपि 'क्षुधा-तृषा ही के समान युग्मेच्छा प्रकृति प्रवर्त्तित है, तथापि मनोयोग से 'कामेच्छा प्रेमेच्छा बनकर' मनुजोचित हो जाती है। 'स्वर्ण-किरण' में एक प्रेम-प्रश्न है, जिससे देह के साथ प्रणय के सम्बन्ध पर प्रकाश पड़ता है :

'क्या है प्रणय ?' एक दिन बोली—'उसका वास कहाँ है ?
इस समाज में ? देह-मोह का
देह-द्रोह का त्रास जहाँ है ?
देह नहीं है परिधि प्रणय की,
प्रणय दिव्य है, मुक्ति हृदय की,
यह अनहोनी रीति
देह वेदी हो प्राणों के परिणय की!'

देह-मोह (इन्द्रियाशक्ति) और देह-द्रोह (इन्द्रिय-दमन) शृंगार-काव्य और निर्गुण-काव्य की तरह अपने आतिशय्य पर हैं। यही आतिशय्य आधुनिक देहात्म-वाद और अध्यात्मवाद में भी है। पन्त दोनों का स्वाभाविक परिमाण चाहते हैं।

की झाँकी देकर सुखान्त बना दिया गया है। कवित्व के मिठास, काव्य-कल्पना तथा भावुकता ने इसका अन्त प्रभावोत्पादक बना दिया है।

## विचार-धारा एवं समस्याएँ

'युग-पुरुष' एक मध्य श्रेणी के परिवार की विवाह की समस्या से सम्बन्धित है। इसमें शिबू, महेश, यूसुफ, लक्ष्मी, प्रभा इत्यादि चार पात्र हैं। यूसुफ और प्रभा बचपन से साथ-साथ खेल कर बड़े हुए हैं। हिन्दू कन्या प्रभा का विवाह यूसुफ मुसलमान से नहीं हो सकता। धार्मिक रूढ़ियाँ मार्ग में बाधक हैं। इसी प्रश्न को गम्भीरता से लें, तो यह यूसुफ और प्रभा का व्यक्तिगत प्रश्न नहीं, यह तो सम्पूर्ण भारत का प्रश्न है। धर्म की खाइयाँ खोदने के कारण ही देश के दो टुकड़े हुए हैं। लेकिन हम सब को यह सब जानते-बूझते भी केंचुए की चाल से आगे बढ़ने वाले समाज के भीतर रहना होता है, हमारे भीतरी दुःखों पर भी बिना जाने ही एक नकाब पड़ा रहता है। यूसुफ इसी परेशानी में एक शहर से दूसरे शहर की खाक छानता फिरता है, किन्तु इसके रंज का विचार घटने के बदले बढ़ता ही रहता है। शिबू की माँ लक्ष्मी पुराने विचारों की है। वह इसे निन्द्य समझती है। विवाह अन्यत्र पक्का हो जाता है, लेकिन हो नहीं पाता। प्रभा और यूसुफ देश-सेवा की बलिवेदी पर आत्म-बलिदान करते हैं। धर्म के पारस्परिक भेद-भाव, घृणा, द्वेष विस्मृत कर देश में नये प्राणों का संचार करने का महाव्रत धारण करते हैं।

समाज, वर्ग, सम्प्रदाय, रूढ़िगत संस्कारों के विरुद्ध इस एकांकी की समस्या का हल शिबू के इस वक्तव्य में देखिये। प्रसंग में पंत ने अपना जीवन-दर्शन, आने वाले मानव का स्वरूप, नवीन जीवन-दृष्टि और बौद्धिक क्रान्ति की सूचना दी है :

शिबू—...मैंने निश्चय कर लिया है कि प्रभा की शादी नहीं होगी...प्रभा और यूसुफ जैसे अनेक युवक-युवतियों के अन्य बलिदान की जरूरत आज हमारे देश को है...उन्हें अपने हृदय का रक्त दान देकर, खून की कमी से मुर्दादिल, आज की बीमार मनुष्यता में नया जीवन भरना है। धर्मों और सम्प्रदायों के झगड़ों के ऊपर जो एक नया आदमी—एक बड़ा इन्सान—आज मनुष्य के भीतर जन्म ले रहा है—उसमें इन्हें—आपस के घृणा-द्वेष को भुला कर—नये प्राणों का संचार करना होगा...आज यही हमारे भीतर उठने वाली संस्कृति की पुकार है (युग-पुरुष लाठी को ठक से मंच पर मारता है) क्यों यूसुफ, तुम क्या कहते हो ?

यूसूफ—(गद्-गद् स्वर से)...मैं कहता हूँ आज हमें गाँवों में क्या कुछ कम करना है ?...गाँवों की सफाई का इन्तज़ाम है...जनाने-मर्दाने अस्पताल खुलवाने हैं, बच्चों की शिक्षा-दीक्षा का प्रबन्ध करना है। खेतों की पैदावार बढ़ानी है, गाँवों के उत्सवों और त्यौहारों को सँवारना है। जनता में नाच-गानों और भूले हुए कला-कौशल को जगाना है, और भी बहुत से काम हैं—मैं कहता हूँ, क्या यहाँ की

इन्सानियत अशिक्षा के अंधकार में और गरीबी के दल-दल में हमेशा यों ही घिनौने कीड़ों की तरह रेंगती रहेगी ?

शिवू—तब ठीक है ! आज जो युग-पुरुष मनुष्य के भीतर से कदम बढ़ा रहा है, वह समुद्र में तैरते हुए बरफ के उस भारी चट्टान की तरह है, जिसका सबसे बड़ा भाग अभी हमारी चेतना की गहराइयों की तहों के नीचे तैर रहा है। हम जो कुछ देख रहे हैं, यह उसका सब से छोटा ऊपरी हिस्सा भर है—आगे की पीढ़ियाँ उस युग-पुरुष की विराट् महानता को अधिक पहचान सकेंगी ।—उनकी आँखों के सामने नवीन मानवता के प्रकाश से जगमगाता हुआ, उसका ज्योतिर्मय स्वरूप धीरे-धीरे नाचने लगेगा ।—अब आज के धर्म, नीति, सत्य, मिथ्या के वाद-विवादों में खोये हुए, रोटी के टुकड़े के लिए मोहताज, हृदय और मन की भूख से घायल, इस ठिगने, बौने, बिना रीढ़ के पुतले के बदले हम धरती पर आने वाले, चौड़े सीने से, संस्कृत और अहिंसक मनुष्य को चलता फिरता देखेंगे—जिनके भाल पर मनुष्य-मात्र का गौरव झलकता होगा—जिसका धर्म मानव-प्रेम और जीवन सुन्दरता का आनन्द होगा—।

उपरोक्त उद्धरण में आने वाले नये मानव की, उसके धर्म, दर्शन, भावना और महानता की एक झाँकी दी गई है । पंत की कल्पना के भारत में अतीत गौरव, स्वच्छता, शिक्षा, सत्य, अहिंसा, समृद्धि का उज्ज्वल रूप वर्तमान है । वे गाँवों तथा शहरों के मध्य की एक नवीन सृष्टि चाहते हैं, जहाँ सचाई के साथ शिक्षा, सफाई, सुन्दरता, सम्मिश्रित हो कर दूर तक फैली हुई खेतों की हरियाली, पर जाड़ों की धूप की तरह हँसती हुई आज की जिन्दगी का चेहरा परिवर्तित हो जायेगा । पंत की प्रेरणा रामराज्य से है, पर उसमें सरस स्निग्धता के समावेश की कल्पना उनकी मौलिक देन है ।

समाज तथा उसकी रूढ़ियों की चट्टानों में दबे हुए मनुष्य के संघर्ष को पंत ने यथार्थवादी नेत्रों से देखा है । शिवू की क्रान्ति एक ऐसे व्यक्ति की क्रान्ति है, जो समाज की कठोर सामन्ती शृंखलाओं के विरुद्ध विद्रोह करती है। शिवू का जलता विद्रोह व्यक्ति समाज के खंड-खंड कर डालना चाहता है । उसका इन्सानियत का सपना नई परिस्थितियों की प्रतिक्रिया से जन्म लेता है । सामाजिक क्रान्ति का संकेत करता हुआ 'युग-पुरुष' का एक उद्धरण देखिये :

"यूसुफ—···ओफ ! इन महीनों में गंगा जी में जितना पानी नहीं बहा, उससे भी ज्यादा हमारे देश का खून बह चुका है—लेकिन प्रभा ! इतनी नफरत, इतनी लूट-मार—इतने आँसू—इतने धुँएँ के बादल ! इतने बड़े जुल्म और हैवानियत की आँधी, जैसे इसे हिलाये बिना ही इसके ऊपर से निकल गई । गाँवों की लहलहाती हुई हरियाली में पला हुआ इन्सानियत का ख्वाब अपने मुहब्बत के पंख फैला कर इस जमाने के जुल्मों को अपने भीतर छिपाये हुए है !

शिवू—ये सब हमें ठण्डे दिल से समझने की बातें हैं—एक जमाने का नक्शा

होता है, एक इन्सानियत की पुकार—एक ओर व्यक्ति है, एक ओर समाज। एक ओर मनुष्य के हृदय की सच्ची, सनातन, पवित्र भावना है दूसरी ओर मिटती हुई पिछली दुनिया के मजहबों, कौमों, नीतियों और चलनों का आप का विरोध का झगड़ा—एक ओर ईश्वर का संकेत है, दूसरी ओर आदमी के घमण्ड की हुंकार—एक ओर है अहिंसा, सत्य का आत्मबल; दूसरी ओर मक्कारी, फरेबी और जुल्मों की ताकतों का मोर्चा—यह है दो जीती-जागती कौमों के दिलों की धड़कन को मिलाने और उन्हें एक बड़ी जिन्दगी के सुरों में बाँधने का सवाल! आज भीतर से आने वाली एक नई रोशनी, एक नई जिन्दगी की सुबह को मुर्दों के खड़े किये हुए नफ-रत और अँधियाले के पहाड़ रोक रहे हैं।"

और इस समस्या का हल यूसुफ देता है। पंत जी के अनुसार : "यह मज़-हब या महज़ कौमों के लिए केवल रास्ता बनाने का ही प्रश्न नहीं है। यह है, कब, *किस हद तक आगे बढ़ा जाय। समाज को किस तरह अपने साथ लिया जाय।"* इसके सम्बन्ध में यूसुफ कहता है :

यूसुफ—इसका सवाल! आज हमें अपने देश के लिए कड़वी से कड़वी घूँट को भी स्वादिष्ट और मिठी बना देना है। यह तभी हो सकता है जब हम समाज और व्यक्ति दोनों की कठिनाइयों को ठीक-ठीक तोल सकें और उनकी मुसीबतों का अन्दाज लगा कर उन्हें नई जिन्दगी के ढाँचे में ढाल सकें। क्योंकि बहुत मुमकिन है कि राह बनाने के बदले हम खाई ही खोद बैठें।"

'युग पुरुष' में पंत ने समाज, धर्म, रूढ़ियों के अतिरिक्त राजनीति पर भी दृष्टि डाली है। उनके राजनीतिक विचारों का आभास यत्र-तत्र मिलता है, यद्यपि यह गौण रूप में ही हुआ है। उनके अनुसार देश को बाह्य स्वराज्य तो प्राप्त हो गया है, बाहरी शासक अवश्य चले गये हैं, किन्तु सांस्कृतिक और आन्तरिक दृष्टि से भारतीय अब भी गुलाम हैं। स्वराज्य पाने पर भी हमारी बुद्धि, हृदय, विचार-धारा रूढ़ियों की गुलाम है। हम नई बात ग्रहण करते हुए डरते हैं। पुरानी जीर्ण-शीर्ण परम्पराओं के बन्धनों से मुक्त नहीं होना चाहते। 'युग-पुरुष' का एक प्रसंग देखिये :

शिबू—···यही सोचता था कि स्वराज्य पाने पर भी हम लोग स्वतन्त्र नहीं हो सके!

युसूफ़—धीरे-धीरे ही तो सुधार होगा, भाइयो?

शिबू—क्या सुधार होगा?···मैं शासन या अमन-चैन की बातें नहीं कर रहा हूँ···मैं देख रहा हूँ कि देश आगे बढ़ने के बदले दो-तीन सौ साल और पीछे चला जा रहा है?···हममें जो खराबियाँ कभी पहले रही होंगी, वे आज हमारे भीतर फिर से अपना सिर उठा कर हमारे राष्ट्रीय जीवन को बनने नहीं दे रही हैं। इतने गिरोहों, फिरकों में, इतने मतों और विचारों में···बल्कि इतने घरों और मुंडों में बँट कर आज हमारी राष्ट्रीय चेतना टुकड़े-टुकड़े हो रही है।"

पंत जी के अनुसार स्वतन्त्रता का उन्मेष घर से होना चाहिये। हम वैरों के बन्धन, अत्याचार छोड़ें, वर्गधर्म के संघर्ष के ऊपर उठें। युग-युग के वैर, कुभाव विलुप्त हो जायें। इस एकांकी का युग-पुरुष धर्म, वर्ग, राजनीति के क्षुद्र दायरों से ऊपर विराट् मानवता का प्रतीक बन कर उपस्थित होता है। वह मानवता का उद्धार चाहता है। मानवता की रक्षा, विकास तथा सामूहिक सर्वांगीण उन्नति ही 'युग-पुरुष' का दिव्य सन्देश है। इसमें कवि पंत विचारक के रूप में प्रकट हुए हैं, दृष्टिकोण बौद्धिक है। वे एक नया सन्देश लेकर हमारे सामने आते हैं। हमारे सामाजिक एवं राजनीतिक जीवन की कमजोरी पर जैसे उँगली रख देते हैं।

'छाया' युगनारी का विवेचन है। इसकी समस्या गृहस्थी में होने वाले अत्याचार और नारी की दुःखद, दयनीय, बेबसी की अवस्था का चित्रण है। सतीश सुनीता नाम की मध्यवर्गीय एक युवती से प्रेम करता था, किन्तु कुछ व्यक्तिगत कारणों से सुनीता का विवाह प्रमोद से हो जाता है। स्वयं सतीश ही सुनीता का परिचय प्रमोद से कराता है। खेल-खेल में प्रमोद सुनीता को जीत लेता है। प्रमोद और सुनीता का विवाह हो जाता है। पुत्र भी उत्पन्न हो जाता है, पर सुनीता अपने सखा और प्रेमी सतीश को विस्मृत नहीं कर पाती। दोनों प्रेमी मिलते हैं। एक क्षण जीवन की कठोर यथार्थता को विस्मृत करना चाहते हैं, पर सुनीता का पिता यह पसन्द नहीं करता। दोनों को विवश होकर पृथक् हो जाना पड़ता है।

इस एकांकी की समस्या मनोवैज्ञानिक है। विवाह के पश्चात् भी सुनीता अपने शैशव तथा यौवन की प्रथम स्नेह-अनुभूतियाँ अन्तर्जगत् से बाहर नहीं कर पाती। उसकी स्मृतियाँ बेबसी में करुण रोदन करती हैं। समाज उसे बाँधे हुए है। उसके भाई, पिता, परिवार का नियन्त्रण उस पर है। वह दूसरे की पत्नी है। एक पुत्र की माँ है, किन्तु उसका प्रेम समाज की चट्टानों के नीचे अब भी दबा हुआ दम तोड़ रहा है। सुनीता के निम्न शब्दों में पंत जी ने इस एकांकी का सार भर दिया है : "जीवन की वह भयानक छाया मैं ही हूँ···मैं जीवन के रूप में न जाने कब से दारुण मृत्यु तथा आत्महनन का भार ढो रही हूँ।" सुनीता पतनोन्मुख समाज के शिकंजों में जकड़ी हुई नारी का एक चित्र है। वह मानसिक दृष्टि से सच्चे आनन्द से वंचित, अस्वस्थ समाज की यन्त्रणाओं का शिकार, विकृत पुरुष के चंगुल में फँसी है। उसके हृदय की प्रत्येक धड़कन में युग-युग से नारी की निःशब्द व्यथा छटपटा रही है।

नारी के उद्धार की समस्या का हल देते हुए इसी एकांकी में पंतजी ने सतीश के मुँह से कहलवाया है :

"केवल हमारी स्त्रियों और विशेषकर नव-युवतियों को घर से बाहर इस बड़े सामाजिक जीवन में भी अपना स्थान बना लेना है। उनके बिना हमारा समाज एकदम अधूरा है। उन्हें पुरुषों के साथ नवीन लोक-जीवन तथा मानव का निर्माण करने में हाँथ बँटाना है···केवल इसी प्रकार हमारा गृहस्थ जीवन परिपूर्ण तथा

आनन्द-मंगलमय बन सकता है···हम दाम्पत्य-प्रेम तथा घरों में विभक्त पारिवारिक जीवन को जरूरत से ज्यादा महत्त्व देते हैं···और अपने असली और बड़े परिवार—उस सामाजिक जीवन को भूल गये हैं, जिसकी पसलियों के भीतर हमारे गृहस्थ-जीवन का हृदय धड़कता है···मैं चाहता हूँ कि लोकप्रिय निर्माण के इस महान् कार्य को अपना सको! हमारे देश में शिक्षित-अशिक्षित स्त्रियों की पीढ़ियों के बीच में एक बहुत बड़ी खाई है। तुम्हारी पीढ़ी का काम है कि तुम नई पीढ़ी के लिए रास्ता बनाओ। अपने बाल-बच्चों के लिए सुन्दर स्वरूप, सामाजिक जीवन का निर्माण करो।"

'युग पुरुष' तथा 'छाया' दोनों ही भारतीय वैवाहिक जीवन में कैद, असमर्थ और निष्क्रिय बन्दिनी नारी के लिए नूतन सन्देश प्रदान करते हैं। यह सन्देश नये समाज, नये राष्ट्र और नये सिरे से परिवार का निर्माण है। इन एकांकियों के मध्य में कारावद्ध नारी की वेदना सिसकती है, किन्तु अन्त में आशावाद का एक सन्देश देकर वह आर्द्र-तरल-स्निग्धता में परिणत हो गई है। मानव-जगत् में पंत जी नर की अपेक्षा नारी से अधिक प्रभावित हैं। सुनीला, प्रभा इत्यादि नर की चिर-प्रभुता तथा उसके द्वारा स्थापित रूढ़ियों की शिकार हैं।

'ज्योत्स्ना' पाश्चात्य ढंग का संकेतात्मक एकांकी है, जिसमें मनुष्य की भावनाएँ पात्रों के रूप में अवतरित होकर आधुनिक समस्याओं पर प्रकाश डालती हैं। यह लम्बा नाटक है, जिसे एकांकी के अन्तर्गत लिया जा सकता है। डा० नगेन्द्र ने इसके पाँच भागों को अङ्क माना है, किन्तु इन्हें पाँच दृश्यों के रूप में माना जाय तो यह एक लम्बा एकांकी बन जाता है। स्वयं पंत जी की ओर से यह निर्देश नहीं है। आइये इसे पाँच दृश्यों का एकांकी मान कर चलें।

इसका कथानक संक्षिप्त है : "संसार में सर्वत्र ऊहापोह और घातक क्रान्ति देखकर इन्दु उसके शासन की बागडोर अपनी महिषी ज्योत्स्ना को दे देता है, जो स्वर्ग से भू पर आकर पवन और सुरभि—अथवा स्वप्न और कल्पना की सहायता से संसार में प्रेम का नवीन स्वर्ग, सौन्दर्य का नवीन आलोक, जीवन का नवीन आदर्श स्थापित कर देती है।"

पंत मानववादी विचारक हैं। मानव के साथ जगत् का कल्याण है। यदि मानव रूढ़ियों और पुराने संस्कारों से मुक्त होकर ऊँचा उठे तो मानव-समाज का कल्याण हो सकता है। मानवता के ह्रास का उल्लेख 'ज्योत्स्ना' में कई स्थानों पर है। आज के संसार के दो चित्र देखिये :

ज्योत्स्ना इन्दु से निर्देश करती है : "मर्त्यलोक से मानवी भावनाएँ धीरे-धीरे लुप्त होती जा रही हैं। प्रेम, विश्वास, सत्य, न्याय, सहयोग और समत्व जो मनुष्य और आत्मा के देव-भोजन हैं, एकदम दुर्लभ हो गये हैं। पशुबल, घृणा, द्वेष और अहंकार सर्वत्र आधिपत्य जमाये हैं। अन्धविश्वासों की घोर अन्धनिशा में चारों ओर जातिभेद, वर्णभेद, धर्म-भाषा-भेद, देशाभिमान, वंशाभिमान, दानवों की

तरह किमाकार रूप धारण कर मानवता के जर्जर हृदय पर तांडव नृत्य कर रहे हैं। विश्व का विशाल आँगन, राष्ट्रवादों की गगनचुम्बी भित्तियों से अनेक संकीर्ण काराओं में विभक्त हो गया है, जिनके शिखर पर दिन-रात विनाश के बादल मँडरा रहे हैं। अर्थ और शक्ति के लोभ में पड़ कर संसार की सभ्यता ने मनुष्य जाति के उन्मूलन के लिए संसार की इतनी अधिक सामग्री शायद ही कभी एकत्रित की होगी।"

तीसरे दृश्य में पवन ज्योत्स्ना को पृथ्वी का परिचय इन शब्दों में कराता है। इसमें पंत का व्यंग्य दर्शनीय है :

"एक ओर धर्मान्धता, अन्धविश्वास और जीर्ण रूढ़ियों से संग्राम चल रहा है, दूसरी ओर वैभव और रात्रि का मोह मनुष्य की छाती को लौह शृंखला की तरह जकड़े हुए है। बुद्धि का अहंकार, प्रखर त्रिशूल की तरह बढ़कर, मनुष्य के हृदय को स्वार्थ की नोक से छेद रहा है···।"

अन्त में स्वप्न और कल्पना एक छाया प्रदर्शन द्वारा सुप्त मानव-जाति में नव संस्कारों को जाग्रत करते हैं। ये नवीन संस्कार भक्ति, शक्ति, दया, सत्य, श्रेय, सत्यानुराग, साधना, धर्म, निष्काम कर्म, करुणा, ममता, स्नेह, कला इत्यादि हैं, इनके प्रसार द्वारा पंत जी विश्वबन्धुत्व का आदर्श उपस्थित करते हैं।

विचारक पंत ने मानव-समाज में गृहस्थ, धर्म, राजनीति, आर्थिक व्यवस्था, पारिवारिक वैषम्य, सेक्स समस्या, रूढ़िवादिता, विकसित मानववाद, कला, सदाचार इत्यादि प्रायः सभी समस्याओं पर अपने मौलिक विचार एकांकियों में प्रस्तुत किये हैं। आधुनिक सभ्यता एवं समाज को सामाजिक, नैतिक, आध्यात्मिक प्रेम एवं कला सभी दृष्टिकोणों से देखा है। उनका निष्कर्ष एक ऐसा समाजवाद है, जिसमें मानव पूर्ण रूप से विकसित और परिपुष्ट हो सकता है।

## कला-पक्ष

कला-पक्ष के क्षेत्र में संकेतात्मक और प्रतीकात्मक प्रणाली का एकांकी में उपयोग पंत की निजी देन है। 'छाया' तो सम्पूर्ण ही प्रतीकात्मक है। पीछे की दीवार पर एक सादे परदे का विधान है, जो छायाभिनय के काम में लाया जाता है। इस परदे पर युगनारी की एक निश्चल, धुँधली-सी बृहदाकार छाया झूल रही है। यह नारी की छाया चिरशोषित भारतीय नारी की प्रतीक है। रंगमंच पर जो प्रदर्शित किया जाता है, वह संकेतात्मक रूप में छायाभिनय में दिखा दिया जाता है। सुनीता जब अपने पूर्व प्रेमी सतीश से प्रारम्भ में मिलती है, तो पर्दे पर पड़ी स्त्री की छाया अधिक स्पष्ट होकर सौन्दर्य चेष्टाएँ करती है। रंगमंच के पात्रों के विचार तथा भावों का उतार-चढ़ाव यह छाया करती रहती है। जब सतीश तथा सुनीता स्नेहद्रवित हो कर एक दूसरे की ओर मुस्कराते हैं, तो पर्दे की छाया साफ नजर आती है और ललित चेष्टाएँ करने लगती है। गत स्मृति से द्रवीभूत होकर जब सुनीता अपनी स्नेह-स्निग्ध दृष्टि सतीश की आँखों में डालती है, तो पर्दे पर एक युवती की छाया

युवक की बाँहों में दिखाई देती है। जब दोनों असफल और निराश प्रेमी निःस्पन्द दृष्टि से देखकर एक दूसरे के मन का भाव जानना चाहते हैं, तो पर्दे की युवती की छाया छोटा-बड़ा आकार धारण कर निकट और दूर आती-जाती है। सतीश और विनय ठहाका मार कर हँसते हैं, तो सुनीता दोनों हाथों से अपना मुँह छिपा लेती है। पर्दे की छाया बार-बार उठने का प्रयत्न कर, जैसे वह अपने से लड़ रही हो, आँधी में लता की तरह थर-थर काँप कर जमीन पर ढेर हो जाती है। सुनीता का पिता सतीश को सन्देह की दृष्टि से देखता है। उनके चेहरे पर घृणा-मिश्रित भाव है। इसी का प्रतीक पर्दे पर पड़ता है। वहाँ हम देखते हैं हास-युग के दर्प बलिष्ठ मनुष्य की कठोर छाया, जो अपने सीने के ऊपर बाँहें मोड़कर उद्यत भाव से खड़ा है। सुनीतिकुमार ऊन के पुलन्दे को कुर्सी पर फेंक कर चले जाते हैं। पर्दे पर लोक-निर्माण में निरत नर-नारियों की छाया झूलती है।

'युग पुरुष' में परदे के फटते ही दाँईं ओर से एक गठीले बदन का नाटा वृद्ध किसान सिर पर छोटा-सा गँवई साफा लपेटे, घुटने तक की धोती लपेटे, लाठी टेकता हुआ प्रवेश करता है, और मंच के दूसरी ओर बिलकुल सामने जाकर बैठ जाता है। वह बीच-बीच में कभी तौलिये से मुँह पोंछता है, कभी गला खखारता है, कभी विचारमग्न-सा, अपनी श्वेत मूछों पर हाथ फेरता रहता है। नेपथ्य से उसके आस-पास बदन से टकरा कर कुछ पीले पत्ते गिरते हैं। गिरते हुए पत्ते बसन्त के प्रतीक हैं। जब शिबू कहता है : "चर्खा चलाना आसान नहीं" तो वह इसका अर्थ बहुत गहन और विस्तृत लेता है। युग-पुरुष गरदन घुमा कर शिबू पर तीव्र दृष्टि डालता है। जब शिबू कहता है कि : "जिन बनावटी बातों की वजह से हमारी असलियत छिप जाती है, और हमारी इन्सानियत पर पर्दा पड़ जाता है, वह हमने उतार दिये। अब हम इन्सान लगते हैं" तो युग-पुरुष प्रसन्न दृष्टि से उन दोनों को देखता है। जब शिबू पारस्परिक ईर्ष्या, घृणा, द्वेष को विस्मृत कर हृदय के भीतर से उठने वाली संस्कृति की पुकार का जिक्र करता है, तो युग-पुरुष लाठी को ठक से मंच पर मारता है। अर्थात् इन सभी विचारों, दृष्टिकोणों और मान्यताओं के सम्बन्ध में मूक अभिनय द्वारा अपने विचार प्रकट करता है। अन्त में, जब युसूफ और शिबू भारत में नवीन समाजवाद, मानववाद की प्रतिष्ठा का प्रण करते हैं, तो वृद्ध तीन बार ठक-ठक लाठी से आवाज करता है : "आज के मिथ्यावादों से मुक्त धरती पर आनेवाले चौड़े सीने के संस्कृत और अहिंसक मनुष्य को चलते-फिरते देखेंगे, जिसके भाल पर मनुष्य मात्र का गौरव झलकता होगा, जिसका धर्म मानव प्रेम और जीवन सुन्दरता का आनन्द होगा"—यह सुनते ही प्रसन्न हो युग-पुरुष लाठी हाथ में लेकर चलने को उद्यत होता है। जब सब स्वयंसेवक स्वतन्त्रता का व्रत लेते हैं, और मंच से अदृश्य हो जाते हैं, तो वृद्ध मंच के मध्य में अकेला हाथ जोड़ कर दर्शकों को प्रणाम करता है और परदा गिरता है।

इन दोनों एकांकियों में हास्य, व्यंग्य, सुख, विचारों तथा दृष्टिकोणों को स्पष्ट

करने के लिए पंत जी ने जो कुछ अभिव्यक्त करना चाहा है, वह सांकेतिक ढंग से प्रतीकों (Symbols) की सहायता लेकर कहा है। 'युग-पुरुष' और 'छाया' दो नये ढंग के एकांकी हैं। पंत जी की यह हिन्दी एकांकी साहित्य को नूतन देन है। अभिव्यक्ति का ढंग सर्वथा अभूतपूर्व है।

वस्तु-विकास का बड़ा सुन्दर उदाहरण इन एकांकियों में मिलता है। कथानक धीरे-धीरे खुलता है और मध्य में अन्तर्संघर्ष के साथ चरम सीमा आती है। पंत जी ने बाह्य संघर्ष की अपेक्षा अन्तर्संघर्ष को विशेष महत्त्व दिया है। इस अन्तर्संघर्ष की अभिव्यक्ति के निमित्त 'छाया' में चित्रों की उलझन तथा 'युग-पुरुष' में शिबू भैया का पुरानी स्मृतियों को दोहराना—ले लिया गया है। एकांकीकार प्रारम्भिक पूर्वकथन से शुरू कर आश्चर्य, कौतूहल एवं जिज्ञासा उत्पन्न करता हुआ चरम सीमा पर पहुँचता है, फिर धीरे-धीरे सुखान्त या दुःखान्त कर देता है। 'छाया' में प्रवेश के प्रश्चात् गत घटनाओं की व्यंजना आती है, उत्तरोत्तर गति चलती है, कौतूहल बढ़ कर चरम सीमा पर पहुँचते हैं और चरम सीमा के साथ-साथ अन्त आ जाता है। वस्तु-विकास के दोनों रूप पंत में हैं।

इन एकांकियों में बाह्य घटनाएँ कम, अन्तर्द्वन्द्व अधिक है। पश्चिम के एकांकियों की भाँति इनमें विषम परिस्थियों की अवतारणा प्रमुख स्थान रखती है। दो विभिन्न परिस्थितियाँ अपने सम्पूर्ण सत्य के साथ लड़ती हैं। 'मानसी' अन्तर्जगत् से सम्बन्धित है। इसमें दृश्य की अपेक्षा श्रव्य भाग अधिक है।

इनके एकांकियों का एक सुनिश्चित्, सुकल्पित लक्ष्य होता है। ये केवल मनोरंजन से आप्लावित नहीं, समस्या-प्रधान एकांकीकार हैं। एक ही समस्या की ओर वेगसम्पन्न प्रवाह रहता है। जहाँ समस्या का हल दिया गया है, वहाँ कथोपकथन अपेक्षाकृत लम्बे और विवेचन प्रधान हैं। पंत जी ने संकलन—त्रय का सफलता से निर्वाह किया है। एकता, एकाग्रता और आकस्मिकता के साथ प्रभाव और वस्तु का भी पूर्ण निर्वाह है। कथावस्तु कुछ जटिल होती हैं। मध्य में पुरानी स्मृतियों की अभिव्यक्ति द्वारा कथानक को पूर्ण बना लिया जाता है। पंत जी के एकांकियों में उद्घाटन, विकास, चरम सीमा और परिणति—ये चारों विकास अवस्थाएँ स्पष्ट होती हैं।

पंत जी में कथोपकथन साधारणतः संक्षिप्त, मर्म-स्पर्शी और वाग्वैदग्ध्य युक्त होते हैं। इनसे चरित्र-चित्रण का काम लिया गया है। प्रायः पात्रों के मनोभाव, मुख-मुद्रा तथा कार्यों को प्रकट करने वाला भाव रंगसूचना में निर्देशित कर दिया जाता है। प्रारम्भिक कथोपकथन संक्षिप्त, प्रायः एक वाक्य वाले होते हैं जिनमें साधारण सम्वाद द्वारा वस्तु-स्थिति एवं पात्रों के मनोभावों की व्यंजना रहती है। आगे बढ़कर जब बौद्धिक तथा तार्किक तत्त्व अधिक आते हैं, तो ये लम्बे हो जाते हैं। 'युग-पुरुष', 'ज्योत्स्ना', 'मानसी','छाया' इत्यादि सभी में लम्बे कथोपकथन भी हैं। 'ज्योत्स्ना' में

काव्य की मिठास के कारण ये सुन्दर लगते हैं, किन्तु साहित्यिक भाषा, संस्कृत बोझिल भाषा का भार वहन नहीं कर पाते, कुछ कृत्रिम से हो जाते हैं। अमूर्त भावनाओं का मूर्त स्वरूप में प्रकट होकर गम्भीर, ठोस तथा सैद्धान्तिक वार्तालाप साहित्यिक दृष्टि से उत्कृष्ट होते हुए भी कृत्रिम हैं। 'ज्योत्स्ना' में नाटकीय दृष्टिसे और भी कई त्रुटियाँ हैं। इसके वार्तालाप में सजीवता की कमी है, कार्य (Action) और चरित्र-विकास की ओर भी कलाकार की रुचि नहीं है। "पात्र भावनाओं के पुतले हैं, उनका मांसल व्यक्तित्व नहीं।" स्वगत का प्रयोग नहीं है। 'युग-पुरुष' और 'छाया' कथोपकथन की दृष्टि से सबसे सफल आधुनिकतम नाटक हैं। ये यथार्थवाद तथा भावात्मक आदर्शवाद के अपूर्व सम्मिश्रण से बने हैं। इन दोनों में कथोपकथन समस्त शक्ति संचित कर वस्तु (Plot) को क्रमशः खोलता हुआ चरम सीमा तक बढ़ता है। यद्यपि इनमें तर्क और बुद्धि से बोझिल दो-चार लम्बे वक्तव्य भी हैं किन्तु न तो ये वादविवाद का ही रूप ग्रहण करते हैं, और न पात्र उपदेशक का रूप ग्रहण कर व्याख्यान ही देते हैं। मध्य में उन्हें थोड़ा-थोड़ा काट कर भावना से पूर्ण बना कर चतुरता से उपदेशात्मक अंश प्रस्तुत किया गया है। इनके कथोपकथन में तड़प और मर्मस्पर्शिता है। अभिनय की दृष्टि से भी दोनों एकांकी सफल हैं।

अपने रंगसंकेतों में पंत जी पाश्चात्य एकांकीकारों के समीप हैं। 'युग-पुरुष', 'छाया' 'ज्योत्स्ना' में लम्बे-लम्बे बिलकुल पाश्चात्य ढंग के सुविस्तृत रंगसंकेत मौजूद हैं। इनका उपयोग स्टेज की व्यवस्था, पात्रों के रूप कल्पना और भाव के उद्दीपन के लिए हुआ है। पंत जी की एक और विशेषता नेपथ्य के अन्दर से गान या भिन्न-भिन्न प्रकार की ध्वनियों द्वारा वातावरण की सृष्टि करना भी है। 'ज्योत्स्ना' की रंग-सूचनाएँ काव्य-मधुरिमा से स्निग्ध हैं। दृश्यों के चित्रण में पंत जी की चितेरी कल्पना, काव्य के माधुर्य तथा भाषा की रंगीनी द्वारा बड़े सुन्दर चित्र उपस्थित किये गये हैं। दो-एक चित्र देखिये, इनका मितव्यय, शब्द-चयन तथा वर्णन-चातुर्य दर्शनीय है :

"गेरुए मलमल की धोती पहिने, प्रौढ़ उम्र सन्ध्या, निष्कम्प दीपशिखा की तरह दत्तचित्त बैठी है। मृणाल-सी लम्बी, पतली खुली बाहें; वक्षःस्थल के साँझ के सरोज बारीक सुनहरी कंचुकी से कसे; दमकते भाल पर दो-एक चिन्ता की रेखाएँ, भौंहें पतली, कुछ अधिक झुकी हुई; स्निग्ध शरद आनन; शान्त गम्भीर मुद्रा, कपोल, कंधों एवं पृष्ठ भाग पर रुपहले-सुनहले बाल बिखरे।"

—ज्योत्स्ना

पंत जी ने एकांकी के क्षेत्र में सर्वथा नवीन प्रयोग किये हैं। कविता की भाँति एकांकियों में संकेतात्मक शैली के बड़े सफल प्रयोग किये हैं। अपने सामाजिक नाटकों में आपने अनेक सामयिक विषयों की ओर ध्वनि आकृष्ट किया है। 'ज्योत्स्ना' तथा 'छाया' में सुन्दर गीतों का भी कलात्मक प्रयोग किया है। एकांकियों पर भी आपके काव्य की स्पष्ट छाप है। इनमें पच्चीकारी कम और भावना अधिक है। आपने एकांकियों में एक नवीन सृष्टि की ओर इंगित किया है।

पंत की प्राथमिक रचनाओं में चित्रानुरागिता, प्रकृति-प्रेम और नारी-सौन्दर्य की उन्मुक्त भावनाओं का प्रसार है। किन्तु भौतिक यथार्थताओं की रगड़ खाकर आज उनकी दृष्टि उद्बुद्ध और मानवमय हो उठी है। कवि के प्रणय की कसक और प्रकृति-सौन्दर्य की ललक वस्तु-जगत् का स्पर्श पाकर अधिक सप्राण और सजग है, किन्तु लेखक के शब्दों में 'उसकी संवेदना अब यथार्थ के अभिनव, युग की आत्मा को प्रकाशित करने वाले, रूपों में प्रसरित होती नहीं दीखती।' पंत जीवन की समग्रता को हल्के हाथों से स्पर्श करके अभी उसे मानों व्यवस्थित अभिव्यक्ति नहीं दे सके हैं।

पंत जी मुख्यतः सौन्दर्य के कवि हैं, प्रकृति-सौन्दर्य के और उसके बाद, नारी-सौन्दर्य एवं उस सौन्दर्य से उत्थापित आकर्षण भावना के। प्रकृति पंत की सौन्दर्य-दृष्टि का सहज आलम्बन है, उनकी वाणी का सहज विषय। यह बात महादेवी और 'प्रसाद' के बारे में उस हद तक सत्य नहीं है। महादेवी ने प्रकृति का उपयोग प्रायः आत्मनिष्ठ भावनाओं को साकार करने में किया है, और वहाँ प्रयुक्त सामग्री अपेक्षाकृत परिमित है। 'प्रसाद' भी प्रकृति की उपस्थिति में उस सहज उल्लास का अनुभव नहीं करते जो पंत की भावचेतना की विशेषता है।

वयःसन्धि में भावुक हृदय बाह्य सौन्दर्य की झलक मात्र से आलोकित हो उठता है, 'पल्लव' और 'गुंजन' में प्रायः आपको इस प्रकार की झलकें ही मिलती हैं। सूक्ष्म विश्लेषणात्मक वर्णन की प्रवृत्ति वहाँ नहीं है, वहाँ बाह्य का निरीक्षण अन्तर के उल्लास से मिश्रित और निरूपित है। महादेवी और 'प्रसाद' की भाँति पंत अपने पाठकों को गुम्फन की अनावश्यक सूक्ष्मता से नहीं थकाते।

'पल्लव' और 'गुंजन' के कलात्मक सौष्ठव का प्रधान उपादान इन झलकों की प्रचुर नूतनता है। पल्लव, पुष्प, शैल, निर्झर, लहरें, खग, भ्रमर सब में कवि की अपार ममता है और उक्त कृतियों में हमें रूप-रंगों की जैसी मनोरम और विस्तृत चित्रावली मिलती है वैसी, छायावादी काव्य में, अन्यत्र उपलब्ध नहीं है।

पंत की सौन्दर्य-दृष्टि की प्रधान विशेषता है—कोमलता; प्रकृति एवं नारी की सुकुमार कोमल छवियों से उन्हें सहज ममत्व है :

'अरे ये पल्लव बाल',
'अरी सलिल की लोल हिलोर',
'सिखा दो ना, हे मधुपकुमारि,
मुझे भी अपने मीठे गान।'

आदि पंक्तियाँ उनके हृदय की सहज कोमलता को व्यक्त करती हैं। नारी-रूप के वर्णन में भी यह कोमलता सर्वत्र प्रतिफलित है :

'तुम्हारे नयनों का आकाश,
सजल श्यामल अकूल आकाश'

और

'नील रेशमी तम का कोमल खोल लोल कचभार' इत्यादि। कलियों और लहरों की भाँति 'रेशमी' विशेषण भी, कोमलता का वाहक होने के कारण, कवि को विशेष प्रिय है। 'ज्योत्स्ना' में सान्ध्य प्रकाश को जहाँ-तहाँ बड़े कोमल स्पर्शों से चित्रित किया गया है। 'प्रिये प्राणों की प्राण', 'आज रहने दो यह गृह काज' आदि

व्यंजनाएँ भी कवि की अपार कोमलता का परिचय देती हैं। काश कि कोई भाग्य-शालिनी नारी इस हृदय के प्रेम का उपभोग कर पाती!

पंत की वर्ण तथा ध्वनि-संवेदना विशेष विकसित है और उनमें मूर्त चित्र-विधान की अपूर्व क्षमता है। ये चीजें उनके प्रकृतिवर्णनों को साकार और सजीव बना देती हैं:

'रुधिर से फूट पड़ी रुचिमान,
पल्लवों की यह सजल प्रभात।'

पंक्तियाँ, निर्दोष न होते हुए भी, चित्र का समर्थ-संकेत करती हैं। निम्न पद्य सुलभ उदाहरणों में हैं:

'मेखलाकार पर्वत अपार
अपने सहस्र दृग-सुमन फाड़
अवलोक रहा है बार-बार
नीचे जल में निज महाकार
जिसके चरणों में पला ताल
दर्पण सा फैला है विशाल।' —पल्लव

'वन में विटपों की डाल-डाल
कोमल कलियों से लाल-लाल
फैली नव मधु की रूप-ज्वाल।'
—गुंजन

निम्न चित्रों में जो पंत के प्रौढ़तर काल की सृष्टि है, काव्य सामग्री की मनोरम चारुता और विज्ञान का एतावत्त्व (Exactness) है:

'बृहद् जिह्व विश्लथ केंचुल-सा
लगता चितकबरा गंगा जल!'
(सन्ध्या के बाद ग्राम्या)

'अन्धकार की गुहा सरीखी उन आँखों से डरता है मन'
और
'हड्डी-कड्डी काठी चौड़ी, इस खण्डहर में बिजली-सी
उन्मत्त जवानी होगी दौड़ी'

पंक्तियों में उच्चतर कोटि के यथार्थ का सही-सफल अंकन है। यह अंकन कितना कठिन कार्य है, इसे भुक्तभोगी ही जान सकते हैं। हिन्दी आलोचना अभी तक इस कला की पर्याप्त दाद नहीं देती।

पंत की दृष्टि प्रायः विश्व-जगत् से कोमल छवियों—कोमल मधुर ध्वनियाँ, नव कोमल आलोक, कोमल स्पर्श, सुकुमार मिलन-उल्लास आदि—का चयन करती हैं, किन्तु सृष्टि में केवल यही चीजें नहीं हैं। फलतः पंत प्रकृत्या यथार्थ से कतराते हैं और 'ज्योत्स्ना' के दृश्य-विधानों तथा 'स्वीटपी' आदि का वर्णन करते हुए जन-कोलाहल से दूर बँगलों में रहने वालों की 'एरिस्टोक्रेटिक' मनोवृत्ति का परिचय देते हैं।

अवस्था-वृद्धि के साथ हमारी भावुकता में संयम आना चाहिये और हमारा यथार्थ का आग्रह बढ़ना चाहिये। 'एक तारा', 'नौका विहार' (गुंजन) आदि में पंत ने, अपने अनुभूति-क्षेत्र की परिधि में ही, यथार्थ का अंकन करने का प्रयत्न किया है। 'ग्राम्या' में यह प्रयत्न बाह्य-रूप तक सीमित न रह कर ग्रामीण पात्रों के व्यक्तित्व-चित्रण में प्रसरित हो गया है, जहाँ 'ग्रामश्री', 'सन्ध्या के बाद' आदि में बाह्य के सूक्ष्म-सही अंकन का आग्रह है, वहाँ 'वे आँखें', 'ग्राम-वधू' आदि ग्रामीण पात्रों की मनोवृत्ति और चरित्र के उद्‌घाटन का प्रयत्न है। 'ग्राम्या' में पंत की कला अपने प्रौढ़ विकसित रूप में दिखाई देती है।

छायावादी काव्य अथवा मनोवृत्ति का एक प्रधान पक्ष प्रकृति-प्रेम है। यह मान्यता मुख्यतः पंत और कुछ हद तक निराला की कृतियों पर आधारित और उन्हीं से प्रमाणित होती है। पंत की श्रेष्ठता और महत्त्व का यह सबसे बड़ा प्रमाण है। महाकवि अनेक क्षेत्रों में और श्रेष्ठ कवि एक दो क्षेत्रों में अपनी निराली कलात्मक संवेदना को समर्थ अभिव्यक्ति दे पाते हैं। इस दृष्टि से बिहारी और विद्यापति की भाँति पंत का कलात्मक व्यक्तित्व स्पष्ट रूप-रेखा ले सका है।

अवश्य ही इस श्रेष्ठत्व के दर्जे हैं। पंत के प्रकृति-काव्य में थोड़ी शिकायत की बात यह है कि वे अपनी अखण्ड-अनुभूतियों को दृढ़ एकता में कम ग्रथित कर पाते हैं। हम अपनी बात उदाहरण से स्पष्ट करें। रवीन्द्र की 'उर्वशी' एक उदात्त कृति है, क्योंकि उसमें उनका अनुभव पुंजीभूत रूप में व्यक्त हो सका है। शेली की 'पश्चिम प्रभंजन' और कीट्स की 'नाइटिंगेल' भी ऐसी ही रचनाएँ हैं। वर्ड्सवर्थ की 'कोयल' जैसी छोटी गीतियों में गठन की वैसी ही दृढ़ता है। पंत की 'परिवर्तन' जैसी कुछ रचनाओं में ही यह गठन पाई जाती है।

अब तक हमने पंत के काव्य के एक पहलू की बिलकुल चर्चा नहीं की—उनके विचार-पक्ष या जीवन-दर्शन की। उसका कारण है : हमारी समझ में पंत जी अपने विचारों को काव्योचित रूप में कम प्रकट कर पाये हैं।

जिस यथार्थ का हम कला में प्रकाशन करते हैं, वह नितान्त जटिल और बहुमुखी होता है। अनिवार्य रूप से प्रत्येक कलाकार को यथार्थ के विस्तृत क्रोड़ से चित्रों और छवियों का चयन करना पड़ता है। यह चयन स्वभावतः कलाकार की रुचि और दृष्टि से नियन्त्रित रहता है। कला में रचियता की रुचि और जीवन दृष्टि के अभिव्यक्त होने का यही प्रकृत मार्ग है।

कालिदास जैसे कलाकार, विचारक न होते हुए भी, केवल अपनी चयन-क्रिया द्वारा एक सम्पूर्ण युग और सभ्यता को प्रकाशित कर देते हैं। आज का कलाकार विचारक बनने को बाध्य है। पर उसके विचारों के प्रकाशन का तरीका अब भी बहुत कुछ वही है। आज का उपन्यासकार विभिन्न पात्रों के व्यक्तित्व में युग के विशिष्ट रूपों और युग की विभिन्न दृष्टियों को साकार कर देता है—क्योंकि युग की समस्त शक्तियाँ और भावनाएँ अन्ततः व्यक्तियों के ही जीवन में चरितार्थ होती हैं।

पंत ने विचार-प्रकाशन के इस प्रकृत-पथ का अनुसरण नहीं किया है।

इसका प्रधान कारण प्रतिवादी आन्दोलन का प्रभाव है। महादेवी जी के शब्दों में प्रगतिवाद काव्य में मार्क्सवाद का 'अक्षरशः अनुवाद' चाहता है। प्रगतिवादी आलोचक की सबसे बड़ी चिन्ता यह जान लेना होता है कि लेखक-विशेष का राजनीतिक मतामत क्या है; वह बड़े अधैर्य से इस मतामत की घोषणा की प्रतीक्षा करता है। 'तुम लिख रहे हो और कलात्मक ढंग से लिख रहे हो यह ठीक है—इसकी परीक्षा बाद में होती रहेगी—लेकिन तुम पहले यह बताओ कि तुम कौन, बूर्जुआ अथवा कामरेड, पूँजीवाद के समर्थक या साम्यवाद के—बोलो!' प्रगतिवादियों के भय से बहुत से लेखकों ने स्पष्ट ढंग से वाद-विशेष को अनूदित करने की कोशिश की, और इस प्रकार अपने कलात्मक व्यक्तित्व को संकुचित और कुण्ठित बना लिया।

पिछले वर्षों से पंत जी लगातार अपनी विचार-सरणियों (Ideologies) के स्पष्टीकरण का प्रयत्न कर रहे हैं, किन्तु यह नहीं कहा जा सकता कि कलात्मक दृष्टि से भी वे अब विकासशील हैं।

संक्षेप में, लेखक के कलात्मक व्यक्तित्व का विकास दो दिशाओं में होता है—एक ओर, अवस्था और रुचियों की वृद्धि के साथ, उसकी अनुभूति का अर्थात् अनुभूत यथार्थ की परिधि का, विस्तार होता चलता है और दूसरी ओर उसकी अभिव्यक्ति में क्रमशः अधिक जटिलता, दृढ़ता एवं अर्थ-गौरव (शब्दों का पूर्णतया सार्थक प्रयोग) का समावेश हो जाता है।

अभिव्यक्ति की दृष्टि से पंत जी अपने विकास की चरम भूमिका में पहुँच चुके हैं, तत्सम-शब्द प्रधान हिन्दी भाषा पर हमारी सम्मति में, उनका 'प्रसाद' से अधिक दृढ़ अधिकार है। अभिव्यक्ति के एक धरातल का जितना सफल निर्वाह पंत कर सकते हैं वैसा 'प्रसाद' नहीं। इसकी परीक्षा के लिए आप 'स्वर्ण-धूलि' की प्रथम कविता लें, और 'कामायनी' के, एक जगह से उठाये हुए, किन्हीं भी आठ पद्यों से उसकी तुलना कर लें।[१]

किन्तु अनुभूति की दृष्टि से पंत की संवेदना अब यथार्थ के अभिनव, युग की आत्मा को प्रकाशित करने वाले, रूपों में प्रसरित होती नहीं दीखती। फलतः एक ओर जहाँ उनकी वाणी में एकरसता बढ़ रही है, वहाँ दूसरी ओर यह पूर्वसंचित प्रकृति-चित्रों से, गहरी ममता के बिना, क्रीड़ा करती दिखाई देती है। उत्तर-कालीन रवीन्द्र के काव्य में भी यही बात पाई जाती है।

यौवनोत्तर काल में हम किसी भी कलाकार से नये प्रकृति और प्रेम-काव्य की नहीं, शायद नये वस्तु-बोध की भी नहीं, नवीन जीवन-विवेक की ही माँग कर सकते हैं। यह जीवन-विवेक वही कलाकार दे सकता है जो अपने संवेदनशील वर्षों में सतर्क भाव से जीवन को समग्रता में देखने का प्रयत्न करता रहा हो, पर अभी तक उस समग्रता को व्यवस्थित अभिव्यक्ति न दे सका हो। क्या पंत के नये धार्मिक काव्य में हमारा देश वैसा जीवन-विवेक प्राप्त कर सकेगा?

---

१. कामायनी के अन्तिम ढाई सर्गों में अभिव्यक्ति प्रौढ़तर है।

आधुनिक रहस्यवाद लौकिक-वृत्ति को रमाने वाला अनुष्ठान और अगोचर सत्ता के सौन्दर्य-समारोह की रहस्यमय भावुक कल्पना है, जिसमें प्रकृति की सौन्दर्य-सुषमा रहस्यमय चेतन से अनुप्राणित हो कर छलक पड़ती है। पंत की भाव-निरत आत्मा छाया-वाद-रहस्यवाद की पर्तों में पैठती हुई आत्म-जागरूक दर्शक की भाँति आश्वस्त है, जिसमें लोल भावनाओं के आवेग एवं प्रेमाराधन के साथ-साथ विश्व की धड़कन सुनने की भी क्षमता है, यों कवि के बौद्धिक विकास के साथ उसकी रहस्य-भावना विकसित नहीं, वरन् ह्रास को प्राप्त हुई है।

आधुनिक युग वादों का युग है। काव्य की आलोचना भी इसी में अभी वादों को मूल्यांकन के आधार बना कर चल रही है। वादों को लेकर इतना कोलाहल मचाने पर भी आश्चर्य की बात है कि अभी तक उनके सम्बन्ध में स्पष्ट रूप से कुछ अधिक नहीं कहा गया। किसी साहित्य में आलोचना की इससे अधिक डाँवाडोल स्थिति क्या हो सकती है कि पूरे पचास वर्ष व्यतीत होने पर भी, उसमें एक ऐसा ग्रन्थ न हो जो विभिन्न वादों के स्वरूप का निरूपण प्रामाणिक रूप से कर सके। छायावादी आलोचकों को लें तो दो आलोचक एक मत के दिखाई नहीं देते। उनके दृष्टिकोणों पर ध्यान दें तो पता चलता है कि छायावाद को कोई किसी रूप में देखता है और कोई किसी रूप में। कोई उसे वस्तु मानता है, कोई शैली, कोई समन्वयवादी उन्हें दोनों मानता है। कोई उसे रहस्यवाद का अंग मानता है और कोई रहस्यवाद को उसका अंग। कोई दोनों में कोई अन्तर नहीं मानता। कोई उसे आधुनिक गीति-काव्य का पर्याय मानता है और कोई उसका विशिष्ट अंश। कोई उसे काव्य की कोई गम्भीर वृत्ति स्वीकार नहीं करता और दूसरा उसके सूक्ष्मातिसूक्ष्म विभेदों की चर्चा करता है। इस समस्त वाद-विवाद के भीतर से सामान्य पाठक क्या ग्रहण करें ?

## छायावाद

प्रकृति में चेतना के आरोप को छायावाद कहते हैं। यह आरोप आलंकारिक रूप में न हो, वास्तविक ढंग का हो। कहने का तात्पर्य यह कि प्रकृति में चेतना की अनुभूति की प्रतीति पाठक को वर्णन से ही होने लगे। मनुष्य को इस बात में कुछ आनन्द आता है कि वह यह देखे कि जैसे सुख-दुःख का अनुभव वह करता है, उसी प्रकार और सभी करें। दूसरे शब्दों में प्रकृति में मानवीय भावों का आरोप भी छायावाद है।

प्रकृति चेतन है या जड़ यह एक प्रश्न है। पशु-पक्षियों के जीवन को तो हम स्पष्ट रूप से चेतना-सम्पन्न पाते हैं। लता, पुष्प, वृक्ष आदि का जो वानस्पतिक जीवन है, उसे भी हम जड़ कैसे कह सकते हैं। लता और वृक्ष बढ़ते और अन्त में सूखते हैं। इसी प्रकार फूल विकसित होकर मुरझाते हैं। अच्छा, पृथ्वी है। उसे क्या कहें ? वैसे तो पृथ्वी भी आकर्षण से घूमती है—एक-एक कण गतिशील है। ऐसी दशा में कवि यदि प्रकृति को जड़ स्वीकार नहीं करता और उसे मानवीय क्रिया-कलापों से युक्त देखता है तो हमें उसकी दृष्टि की सराहना करनी पड़ती है, सम्भव है कवि की दृष्टि जहाँ पड़ती है वैज्ञानिक की अभी वहाँ न पड़ी हो; पर काव्य के क्षेत्र में कवि की दृष्टि ही मान्य है, वैज्ञानिक की नहीं।

अतः छायावाद को समझने के लिए तीन बातों को स्मरण रखना चाहिये।

(१) छायावाद का सम्बन्ध केवल प्रकृति के जीवन से है।

(२) इसमें प्रकृति चेतन मानी जाती है।

(३) प्रकृति में वे सारी भावनाएँ प्रदर्शित की जाती हैं जो नर-नारी के जीवन में किसी भी प्रकार उत्पन्न हो सकती हैं।

छायावाद-काल में प्रकृति को चेतना से युक्त देखना एक सामान्य प्रवृत्ति ही हो गई थी। यह प्रवृत्ति 'प्रसाद', महादेवी और 'निराला' में भी पाई जाती है। जहाँ तक पंत जी का सम्बन्ध है उन्होंने उसे सबसे अधिक मानवीय क्रिया-कलापों से सम्पन्न किया है। उनके पल्लव विश्व पर विस्मित चितवन डालते हैं, उनका गिरि सुमन-दृगों से अवलोकता है, उनका उपवन फूलों के प्यालों में अपना यौवन भर-भर कर मधुकर को पिलाता है, उनके मेघों के बाल मेमनों से गिरि पर फुदकते हैं, उनकी लहरें किरणों के हिंडोल पर नाचती हैं, विटपी की व्याकुल प्रेयसि छाया बाँह खोलकर कवि को गले लगाने की क्षमता रखती है, उनकी दृष्टि में दशमी का शशि अपने तिर्यक् मुख को लहरों के घूँघट से झुक-झुक कर, रुक-रुक कर मुग्धा-सा दिखलाता है, उनका मलयानिल उर्वी के उर से तन्द्रिल छायांचल सरका देता है।

## रूप और आकार

छायावाद में प्रकृति का क्रियाशील जीवन ही देखा जाता है; अतः यह अत्यन्त स्वाभाविक है कि जब कवि प्रकृति का वर्णन करे तो प्राकृतिक वस्तुओं के रूप और आकार की निश्चित रेखायें दे। दूसरे शब्दों में यह प्रकृति का मानवीकरण हुआ। मानवीकरण और इसमें यही अन्तर है कि मानवीकरण एक प्रकार का आरोप है और छायावाद में कवि को प्रकृति वैसी लगती ही है। यह अन्तर बहुत सूक्ष्म है और प्रत्येक स्थान पर यह बतलाना कठिन होगा कि मानवीकरण का यह चित्र आरोपित है या वास्तविक। नीचे सन्ध्या और चाँदनी के दो चित्र देते हैं:

(१)

'शान्त स्निग्ध सन्ध्या सलज्ज मुख
देख रही जल तल में,
नीलारुण अंगों की आभा
छहरी लहरी दल में।'

—युगवाणी

(२)

'नीले नभ के शतदल पर
वह बैठी शारद-हासिनि,
मृदु करतल पर शशि-मुख धर
नीरव, अनिमिष, एकाकिनि।'

—गुञ्जन

## चेतना

पंत जी ने प्रकृति की एक-एक वस्तु में चेतना पहचानी है। प्रकृति का उन्होंने शरीर ही नहीं देखा, मन भी देखा है और देखी हैं उस मन की भावनाएँ भी। सरिता, सुमन, नक्षत्र, बादल आदि के सम्पर्क में वे आते हैं तो उनके रूप निहारने की अपेक्षा उन्हें उनके हृदय की बात सुनना अधिक भाता है। सरिता के सम्बन्ध में अपनी आध्यात्मिक माँ से वे कहते हैं :

'मैं भी उसके गीत सीखने
आज गई थी उसके पास,
उसके कैसे मृदुल भाव हैं
उज्वल तन, मन भी उज्ज्वल।'

—वीणा

उज्ज्वल नीलाकाश में रात को प्रहरी के समान जगने वाले तारों के सम्बन्ध में उनका ऐसा विश्वास है :

'जग के अनादि पथ-दर्शक वे
मानव पर उनकी लगी दृष्टि!'

—युगान्त

नक्षत्र पर पंत जी की एक रचना (एक तारा) 'गुञ्जन' में भी है। किसी एकाकी तारे को देखकर वे कहते हैं कि वह अपनापन खोजता फिरता है। इस तथ्य के दर्शन से वे इस निर्णय पर पहुँचते हैं कि उसी को नहीं, सभी को किसी-न-किसी प्रकार की आकांक्षा जीवन भर चञ्चल रखती है। जब आकांक्षा उमड़ती है तो वह किसी-न-किसी प्रकार के बन्धन को स्वीकार करना जानती ही नहीं :

'चिर आकांक्षा से ही थर-थर, उद्वेलित रे अहरह सागर,
नाचती लहर पर हहर लहर।
अविरत इच्छा ही में नर्तन; करते अबाध रवि, शशि, उडगन,
दुस्तर आकांक्षा का बन्धन!

इसी प्रकार पवन का कलियों को चूमकर उनके मान का मोचन करना या सरसी को स्पर्श कर उसके प्राणों को चंचल करना, सरिता का अपनी मूक व्यथा को भुलाने के लिए रात-दिन गाते रहना, बादलों का कभी मृग के समान चौकड़ी भरना और फिर मतंगज के समान झूमना, कोकिल का कवि के हृदय की बात समझना आदि के उदाहरण भी प्रकृति की सप्राणता और उसकी चेतना के उदाहरण हैं।

## सम्बन्ध

जिस प्रकार मानव-जगत् में, उसी प्रकार प्रकृति जगत् में भी एक दूसरे के प्रति सम्बन्ध चलते हैं। 'वीणा' में अन्धकार को रात का सहचर और 'पल्लव' में छाया को वृक्ष की प्रेयसी बतलाया गया है :

(अ) 'अब न अगोचर रहो सुजान !
निशानाथ के प्रियवर सहचर !
अन्धकार स्वप्नों के यान !'

(आ) 'श्रमित तपित अवलोक पथिक को
रहती यों क्यों दीन मलीन ?
ऐ विटपी की व्याकुल प्रेयसि !
विश्व-वेदना में तल्लीन।'

'ज्योत्स्ना' में जहाँ प्रकृति का एक विराट रूपक उपस्थित किया गया है, बहुत से सम्बन्ध आपस में स्थापित किये गए हैं। पवन सन्ध्या को चाची कहता है, सुग्गा अम्मा और उल्लू मौसी, छाया उसे जीजी कहती है। इसी प्रकार ज्योत्स्ना को बहू कहती है और इन्दु उसे प्रियतमा बतलाया है।

## प्रेम

प्रकृति के प्रेम का जीवन भी बिलकुल वैसा ही है जैसे नर-नारी का। यह दूसरी बात है कि उतनी स्पष्टता से हमारी दृष्टि प्रकृति की प्रेम-क्रीड़ाओं पर नहीं पड़ती। प्राकृतिक वस्तुओं में आकर्षण की भावना पंत जी की किसी भी रचना में देखी जा सकती है। प्रेम के प्रभाव से प्रकृति की एक वस्तु दूसरी वस्तु के निकट कैसे खिंच आती है, यह पंत जी ने अनेक स्थलों पर प्रदर्शित किया है :

(क) 'विजन निशा में किन्तु गले तुम,
लगती हो फिर तरुवर के।'

छाया : वीणा

(ख) 'नवल कलियों के धीरे झूम,
प्रसूनों के अधरों को चूम।'

मधुकरी : पल्लव

'मिट्टी की सोंधी सुगंध से
मिली सूक्ष्म सुमनों की सौरभ,
रूप, स्पर्श, रस, शब्द, गन्ध की
हरित धरा पर झुका नील नभ !
क्या समीर ने लिपट विटप को
किया पल्लवों में रोमांचित ?
अँगड़ाई ले बाँह खोलना
सिखलाया डालों को कम्पित !
क्या किरणों ने चूम खिलाये
रंग भरे फूलों के आनन ?
सृजन प्राण रे स्पर्श प्रेम का
सच है, जीवन करता धारण !'

प्रेम की दृष्टि से देखें तो :

(१) जब आकर्षण नर-नारी के बीच होता है तो उसे प्रेम कहते हैं।

(२) जब यह आकर्षण प्रकृति की दो वस्तुओं के बीच होता है तो उसे छायावाद कहते हैं।

(३) और जब यही आकर्षण आत्मा-परमात्मा के बीच होता है तो उसे रहस्यवाद कहते हैं।

यह व्यापक प्रसार अनन्त रहस्यमय है। सृष्टि के आरम्भ काल से अनेक दृष्टियों से इस पर विचार होता आया है; फिर भी यह नहीं कहा जा सकता कि हमें कोई अन्तिम और सन्तोषप्रद उत्तर मिला। एक जिज्ञासा शान्त होती है तो दूसरी उठ खड़ी होती है। लगता है, जिज्ञासा का कभी अन्त न होगा।

जहाँ बहुत-सी वस्तुओं का लक्ष्य एक होता है, वहाँ उनकी गति भिन्न होने पर भी उनमें विरोध नहीं होता। चरम सत्य धर्म, दर्शन और काव्य तीनों का विषय है। धर्म प्रधानतः, काव्य अंशतः और दर्शन अन्ततोगत्वा इस पर विचार करता है। धर्म में विश्वास का, दर्शन में तर्क का और काव्य में भावना का प्राधान्य रहता है। इस चरम सत्य का दूसरा नाम ब्रह्म है। दर्शन से जो सिद्ध है, धर्म से जो विश्वसनीय है, वही काव्य में प्रिय बन जाता है। इस प्रकार दर्शन से पुष्ट धर्म का रहस्यवाद ही काव्य का रहस्यवाद बन जाता है। किसी और स्थान पर धर्म, दर्शन और काव्य चाहे मेल न खाते हों, परन्तु रहस्य में उनका सहज समन्वय हो जाता है। यदि सत्य एक वृक्ष है, तो दर्शन उसकी जड़, धर्म तना और काव्य किसी डहडही शाखा पर फूटने वाला रसगन्धमय सुमन।

यह काव्य दो प्रकार का होता है : (१) लौकिक, (२) अलौकिक। अलौकिक काव्य को हम दो श्रेणियों में विभाजित कर सकते हैं; (१) सगुण काव्य (२) निर्गुण काव्य। सगुण के उपासक भक्त कहलाते हैं और निर्गुन के प्रेमी रहस्यवादी।

## व्याख्या

आत्मा और परमात्मा की परस्पर प्रणयानुभूति को रहस्यवाद कहते हैं। यह एक प्रकार का प्रणय-व्यापार ही है, परन्तु अध्यात्म के क्षेत्र का। यह प्रायः जिज्ञासा से उत्पन्न होता है और दर्शन एवं विरह के उपरान्त मिलन में समाप्त हो जाता है। एक रहस्यवाद ऐसा होता है जिसका आधार साधना होती है, एक ऐसा होता है जिसका आधार केवल भावना होती है; हिन्दी साहित्य में सन्तों और सूफियों का रहस्यवाद साधनात्मक रहस्यवाद है, आधुनिक कवियों जैसे प्रसाद, पंत, निराला, महादेवी का भावनात्मक। काव्य के क्षेत्र में भावनात्मक रहस्यवाद का भी उतना ही महत्व है जितना साधनात्मक रहस्यवाद का। इसकी दृष्टि से भावनात्मक रहस्यवाद साधनात्मक रहस्यवाद से निश्चित् रूप से अधिक सरस होगा।

## पंत की रहस्य-वृत्ति

पंत जी के रहस्यवादी होने में बाह्य-प्रभावों का हाथ रहा है यह सत्य है।

रवीन्द्र की गीताञ्जलि इन प्रभावों में मुख्य है। गीताञ्जलि के एक गीत के अनुकरण पर उसी प्रकार का गीत 'वीणा' में पंत जी ने रखा। परन्तु उनके स्वभाव के भीतर वह सब कुछ विद्यमान् था जिससे वे रहस्यवादी बनते। सुन्दर के प्रति वह आकर्षण जो उन्हें प्रकृति, नारी और व्यापक जीवन की ओर खींच लाया, रहस्यवादी बनाने में सहायक हुआ। उनकी जिज्ञासा-भावना ने किसी भी समय उनका साथ नहीं छोड़ा। महत्त्व के प्रति आत्म-समर्पण भी उनमें प्रारम्भ से ही बना हुआ है।

अपने उपास्य के प्रति पंत जी की भावना निर्दिष्ट नहीं है। 'वीणा' में दो भावनाएँ समान रूप से काम कर रही हैं। उस अलौकिक सत्ता को उन्होंने कहीं माँ माना है और कहीं प्रियतम। पर भावना की यह अनिर्दिष्टता कबीर में भी पाई जाती है। वे परमात्मा को कहीं पिता रूप में, कहीं माँ रूप में, कहीं सखा रूप में, और कहीं प्रियतम रूप में देखते हैं। परमात्मा लिंग-भेद से परे है; अतः उसकी धारणा किसी भी रूप में, किसी भी भाव में, की जा सकती है।

## माँ

'वीणा' की आधी से अधिक रचनाएँ माँ को निवेदित हैं। यह माँ बहुत बड़ी माँ है। विराट् विश्व की जननी है। भावों को निवेदन करने वाली बालिका बहुत छोटी है। पर बालिका के लिए माँ, माँ ही है—वात्सल्यमयी। इन रचनाओं में एक विलक्षण प्रकार का भोलापन पाया जाता है। यह भोलापन ही इन प्रारम्भिक रचनाओं की मार्मिकता का मुख्य कारण है।

परन्तु यह बालिका सुसंस्कृत और बोधमयी है। सभी रहस्यवादियों के समान पंत ने यह माना है कि एक दिन उनमें और उनकी माँ में इतना अन्तर न था। माँ प्रकाश का स्रोत उषा थी और वह उसी से उत्पन्न प्रभात—वेला पर अन्धकार बीच में आ गया, उसे काटने के लिए दीपक जलाना होगा जिससे भविष्य में माँ के मुख के फिर दर्शन हो सकें:

'जब मैं थी अज्ञात प्रभात
माँ! तब मैं तेरी इच्छा थी
तेरे मानस की जलजात!
तब तो यह भारी अन्तर
एक मेल में मिला हुआ था,
एक ज्योति बनकर सुन्दर;
तू उमंग थी, मैं उत्पात!
अब तेरी छाया सुखमय
अन्धकार में नीरवता बन
माँ! उपजाती है विस्मय,
उठ रे, उद्यत हो अज्ञात!
यह सुहाग की है प्रिय रात!

यह दीपक अपने सम्मुख धर
जिसके पीछे गिरे मोह की
छाया, अन्तर हो गोचर,
वह भविष्य होवे अवदात !'

'वीणा' की रचनाएँ गहन पुनीत अनुराग की रचनाएँ हैं। एक बालिका के हृदय में माँ के प्रति जितना आर्द्र अनुराग हो सकता है, उतना इन कविताओं में पाया जाता है। यह बालिका कभी माँ के रम्य रूप का ध्यान कर आह्लादित होती है, कभी उसकी शक्ति पर चकित और कभी उसके वात्सल्य का परिचय पा रो पड़ती है। अतः पंत की इस विराट माँ का परिचय है अनन्त रूप, अनन्त शक्ति, अगाध वात्सल्य। दूसरी दिशा में हैं विस्मय, आत्म-समर्पण, आँसू। कवि अनुभव करता है कि माँ के गीत कभी पूरे न होंगे :

'पर अब करती हूँ अनुमान
मुझमें कितना था अज्ञान !
जीवन भर भी माँ ! मैं पूरे
गा न सकूँगी तेरे गीत,
अपनी वाणी में स्वर भर !'

## विनय

पंत जी ईश्वर के अस्तित्व में विश्वास रखते हैं। अपने इस विश्वास को अपने काव्य-ग्रन्थों में उन्होंने बराबर प्रकट किया है। यदि भक्त का तात्पर्य शिव, शक्ति, राम और कृष्ण की भक्ति से है तो वे भक्त नहीं हैं। जैसे आज के बहुत से शिक्षित व्यक्ति संसार को परिचालित करने वाली एक शक्ति में विश्वास करते हैं वैसे ही पंत जी करते प्रतीत होते हैं। उनकी रचनाओं के अध्ययन में ईश्वर सम्बन्धी उनकी कई धारणाओं का पता चलता है :

(१) इश्वर है।
(२) उसमें विश्वास करने से हमें बल मिलता है।
(३) उसके प्रति भाव का सम्बन्ध सम्भव है।

पंत जी ने 'गुंजन' में घोषित किया था :

'जग जीवन में उल्लास मुझे,
नव आशा, नव अभिलाष मुझे,
ईश्वर पर चिर विश्वास मुझे;
चाहिए विश्व को नव जीवन।'

अपनी रचनाओं में कवि ने ईश्वर से अनेक प्रकार की प्रार्थनाएँ की हैं। प्रार्थना की है कि संसार को सुख दो, समृद्धि दो, नवीन जीवन दो; मनुष्य के स्वप्न

और सत्य, ज्ञान और कर्म को सन्तुलित कर दो; उसमें एकता की भावना भर दो, उसे नवीन कल्पना, नवीन चेतना, और नवीन सौन्दर्य-बोध देकर चिर प्रगति के पथ पर डाल दो। और इसके अतिरिक्त ऐसा क्या है जो वे अपने प्रभु से मनुष्य के लिए नहीं माँगते।

(१) 'बरसो सुख बन, सुखमा बन,
बरसो जग जीवन के घन।'

—गुंजन

(२) 'आज स्वप्न को सत्य,
सत्य को स्वप्न बना नव-सृष्टि बसाओ।
निखिल ज्ञान को कर्म,
कर्म को ज्ञान बना भव मूर्ति सजाओ।
आज विश्व को व्यक्ति,
व्यक्ति को विश्व बना जग जीवन लाओ।
सत्य बनाओ, हे,
मेरे जीवन-स्वप्नों को
सत्य बनाओ।'

—युगवाणी

(३) 'हों शान्त जाति विद्वेष, वर्ग गत रक्त समर,
हों शान्त युगों के प्रेत, मुक्त मानव अन्तर!
संस्कृत हों सब जन, स्नेही हों, सहृदय, सुन्दर,
संयुक्त कर्म पर हो संयुक्त कर्म निर्भर।
राष्ट्रों से राष्ट्र मिलें, देशों से देश आज,
मानव से मानव, हो जीवन निर्माण काज,
हो धरणि जनों की, जगत स्वर्ग, जीवन का घर,
नव मानव को दो, प्रभु, भव मानवता का वर।'

—ग्राम्या

जहाँ तक अपने लिए वरदान माँगने का सम्बन्ध है, कवि केवल इतना चाहता है कि वह अपने को जनसेवा के योग्य बना सके :

'नित्य-कर्म-पथ पर तत्पर धर,
निर्मल कर अंतर,
पर-सेवा का मृदु पराग भर,
मेरे मधु संचय में।'

विनय सम्बन्धी रचनाओं का एक व्यक्तिगत पक्ष है जो 'उत्तरा' में अधिक प्रस्फुटित हुआ है। 'उत्तरा' की रचनाओं में कोमलता, सरसता और मग्नता की

मात्रा अधिक हो गई है। वहाँ कवि केवल अपने सम्बन्ध से ईश्वर को पुकारता है, अतः यह सीधी पुकार हृदय पर सीधा प्रभाव करती है। देखिये :

'नमन तुम्हें करता मन
हे जग के जीवन के जीवन
स्मरण तुम्हें करता मन !
अश्रु-पूत अब मेरा आनन
तुहिन धौत वारिज के लोचन
वह मानस की वेला पावन
करता तुम्हें समर्पण।'

## प्रियतम

अध्यात्म-चिन्तन के कई पक्ष हो सकते हैं। एक यह कि ईश्वर में केवल विश्वास हो। दूसरा यह कि उसे एक शक्ति मानकर उससे प्रार्थना की जाय। तीसरा यह कि उससे कोई सम्बन्ध स्थापित कर उसके प्रति प्रेम का अनुभव किया जाय। प्रेमानुभूति की दो कोटियाँ हैं: (१) ईश्वर को पुरुष और अपने को नारी मानना जैसे कबीर और महादेवी में, (२) ईश्वर को नारी और स्वयं को पुरुष समझना जैसे जायसी आदि सूफियों में। ये दोनों ही कोटि के प्रेम रहस्यवाद के अन्तर्गत आते हैं। पंत ने भी अपने काव्य में कहीं-कहीं उनसे प्रेम का सम्बन्ध स्थापित किया है और बड़ी कोमलता के साथ उस प्रेम की अभिव्यक्ति की है और यहीं वे एक रहस्यवादी के रूप में हमारे सामने आते हैं।

रूप का वर्णन करते हुए 'वीणा' में कहते हैं :

'जिसकी सुन्दर छवि ऊषा है
नव वसंत जिसका शृंगार,
तारे हार, किरीट सूर्य-शशि
मेघ केश, स्नेहाश्रु तुषार,
मलयानिल मुख-वास, जलधि मन,
लीला लहरों का संसार,
उस स्वरूप को तू भी अपनी
मृदु बाँहों में लिपटा ले—'

उस ओर का आभास पंत जी की 'मौन-निमन्त्रण' रचना में कुछ मिलता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि उधर के ये मौन संकेत प्राकृतिक तत्वों के माध्यम से व्यक्त हुए हैं। आकाश ओर समुद्र से, प्रभात और रात से, पावस और मधुमास से, ज्योत्स्ना और अन्धकार से, जागृति और स्वप्न-काल से ऐसा क्या है जिससे कवि-हृदय को उसका मौन-निमन्त्रण नहीं मिलता? इस निमन्त्रण के दूत हैं

तारे और लहरें, ओस की बूँदें और खद्योत, विद्युत् और सौरभ आदि । ये संकेत बड़े कोमल और सुकुमार हैं एवं अत्यन्त संस्कृत हृदय द्वारा ही ग्रहण किये जा सकते हैं :

'स्वर्ण, सुख, श्री सौरभ में भोर
विश्व को देती है जब बोर
विहग कुल की कल-कंठ हिलोर
मिला देती भू-नभ के छोर,
न जाने, अलस-पलक दल कौन
खोल देता तब मेरे मौन ।
बिछा कार्यों का गुरुतर भार
दिवस को दे सुवर्ण अवसान,
शून्य शय्या में श्रमित अपार
जुड़ाती जब मैं अपने प्राण,
न जाने मुझे स्वप्न में कौन
फिराता छाया जग में मौन,'

इस रहस्य के प्रति केवल जिज्ञासा वृत्ति ही कवि की नहीं है, एक प्रकार की अनुभूति भी है । यह अनुभूति कितनी ही सूक्ष्म, कितनी ही अनिर्दिष्ट हो पर अस्पष्ट नहीं है । कवि की आत्मा उनका परिचय पुरुष रूप में देते हुए कहती है :

'न जाने कौन, आये द्युतिमान
जान मुझको अबोध अज्ञान,
सुझाते हो तुम पथ अनजान,
फूँक देते छिद्रों में गान,
अहे सुख-दुख के सहचर मौन !
नहीं कह सकती तुम हो कौन !'

व्यक्ति लाख प्रयत्न करने पर भी अपनी चेतना की पुकार को नहीं दबा सकता, ऐसा पंत जी का विश्वास है । जिस प्रकार तट समुद्र को बाँधने का कितना ही प्रयत्न करे, परन्तु जब पूर्णिमा का चन्द्र उगता है तो ज्वार के रूप में समुद्र उमड़ ही पड़ता है । इसी प्रकार मिट्टी मनुष्य को कितना ही बाँधने का प्रयत्न करे, उसके प्राण कभी-कभी उस महाचेतन के लिए आकुल होंगे ही :

'इस धरती के उर में है उस
शशि-मुख का असीम सम्मोहन,
रोक नहीं पाते भू के तट
जीवन-वारिधि का उद्वेलन ।' —स्वर्ण-किरण

'युगान्तर' में कवि प्रश्नों का शुष्क उत्तर नहीं चाहता, रहस्य से तदाकार वृत्ति के लिए आकुल है, सत्य से परिचय की नहीं, उसकी अनुभूति की माँग करता है :

'इन प्रश्नों का मुझे नहीं
शब्दों में दो प्रिय उत्तर
तदाकार कर हृदय
सहज समझा दो हे करुणाकर !'

और फिर एक दिन जगत् और जीवन के प्रति उसका दृष्टिकोण ही बदल जाता है :

'खिल उठा हृदय,
पा स्पर्श तुम्हारा अमृत अभय !
खुल गए साधना के बन्धन,
संगीत बना उर का रोदन,
क्यों रहे न जीवन में सुख दुख,
क्यों जन्म मृत्यु से चित्त विमुख ?
तुम रहो दृगों के जो सम्मुख
प्रिय हो मुझको भ्रम, भय, संशय !
तुम सुन्दर से बन अति सुन्दर
आओ अन्तर में अन्तर तर,
तुम विजयी जो, प्रिय, हो मुझ पर
वरदान, पराजय हो निश्चय !'

जहाँ तक छायावाद का सम्बन्ध है वहाँ अब तक कवियों ने प्रकृति को अपने दृष्टिकोण से देखा था, पंत ने उसे निरपेक्ष दृष्टि से देखा; अब तक उसे जड़ समझा जाता था, पंत ने उसे चेतन माना; अब तक उसे किसी-न-किसी प्रकार मानव-जीवन से सम्बद्ध करके रखा गया था, पंत ने उसके जीवन को अपने में पूर्ण और स्वतन्त्र घोषित किया। प्रकृति के प्रति यह अभिनव दृष्टिकोण बीसवीं शताब्दी की ही विशेषता है और इस सम्बन्ध में दो मत नहीं कि प्रकृति की इस मुक्ति में पंत जी का सबसे बड़ा हाथ है। पर जहाँ तक रहस्यवाद का सम्बन्ध है वहाँ पंत जी का काव्य रहस्य-भावना के विकास की नहीं, ह्रास की कहानी है। प्रारम्भ में उनकी सुकुमार वृत्ति जिस सौन्दर्य प्रेम के कारण अनन्त सत्ता का चिन्तन करने में लीन रही, बाद में वही अन्य विषयों की ओर मुड़ी। 'वीणा' में परमात्मा का, 'ग्रन्थि' में लौकिक रूप का, 'पल्लव' में प्रकृति का प्रेमी कवि रहा है। 'युगान्त' में यही कवि मानवता का प्रेमी बन जाता है। 'युगवाणी' और 'ग्राम्या' में समाजवाद के आधार पर मानवतावाद की प्रतिष्ठा कवि ने की है। इस प्रकार ब्रह्म से प्रकृति, प्रकृति से नारी, नारी से लोक-हित तक कवि आया है अर्थात् अलौकिकता से उसका उतार बराबर लौकिकता की ओर हुआ है। अब एक प्रकार के नव चेतनावाद को कवि ने फिर अपनाया है। उसकी स्थापना है कि सुख के भौतिक साधनों को एकत्र करने के साथ ही मनुष्य को वैसी आत्मिक उन्नति की ओर भी ध्यान देना चाहिये। बाहर-भीतर का विकास एक-सा होना चाहिये। इस चेतनावाद का रहस्यवाद से अभी कवि कोई सम्बन्ध स्थापित नहीं कर पाया। पर यह चेतनावाद है अध्यात्मवाद का दूसरा रूप ही। बहुत सम्भव है कवि कभी इसे रहस्यवाद में बदल दे।

